[ ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ ]
ਉਸ ਦੀ ਲੜਕੀ ਦੀ ਸ਼ਾਦੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਨੂੰ ਕੁਝ ਚਿਰ ਲਈ ਛਡ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ਕਿ ਖੇਤ ਬਿਲਕੁਲ ਅਡਰਾ ਹੈ ਇਸ ਦੀ ਵਾਹੀ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਪਿਛੇ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਫਿਰ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ਕਿ ਹੁਣ ਕਟਾਈ ਦਾ ਵੇਲਾ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਛਡ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਅਨੇਕਾਂ ਅਰਜ਼ੀਆਂ ਆਉਣ-ਗੀਆਂ ਅਤੇ District Magistrate ਇਨਾਂ ਕੰਮਾਂ ਤੇ ਹੀ ਲਗੇ ਰਹਿਣਗੇ । ਇਹ ਗੱਲ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕੀ ।

ਕੋਈ ਗੱਲ ਸਮਝ ਆ ਸਕਦੀ ਸੀ ਜੇਕਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਖਤਿਆਰ Session Judges ਨੂੰ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਕਿ ਉਹ ਅਪੀਲ ਨੂੰ ਸੁਣਦੇ ਅਤੇ ਫਿਰ ਦਸਦੇ ਕਿ ਕੀ ਕੋਈ ਗੱਲ ਮੌਜੂ ਹੈ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਇਹ ਅਦਾਲਤ ਸਮਝਦੀ ਕਿ ਇਸ ਦਾ ਰਿਹਾ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਮੌਜ਼ੂ ਹੈ ਤਾ ਉਹ ਉਸ ਨੂੰ ਛਡ ਦਿੰਦੇ ਪਰ ਇਹ ਇਖਤਿਆਰ ਆਪਣੇ ਪਾਸ ਰਖਣ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕੀ ਲੋੜ ਪਈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਇਖਤਿਆਰਾਂ ਦੀ ਪਹਿਲਾਂ ਵਰਤੋਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਾਂ ਤਾਂ ਸ਼ਾਇਦ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਇਹ sub judice ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਕਈ ਸ਼ਖਸ ਮਾਰੇ ਗਏ ਸਨ ਅਤੇ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਜਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲੀਆਂ ਸਰਕਾਰਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੈਦੀਆਂ ਨੂੰ ਛਡਦੀਆਂ ਆਈਆਂ ਹਨ । ਕਤਲ ਕੀਤੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਾਤਲਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਬੇਗੁਨਾਹ ਸਾਬਤ ਕਰਦੀ ਰਹੀ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬੇਹਿਸਾਬ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਪਰ ਇਕ Special Judge ਨੇ ਅਫਸਰਾਂ ਤੇ ਸਗੋਂ ਇਲਜ਼ਾਮ ਲਾਇਆ ਅਤੇ ਜੋ ਨਤੀਜਾ ਨਿਕਲਿਆ ਉਹ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਆਪਣੇ ਇਖਤਿਆਰ ਵਰਤੇ । ਇਸ ਲਈ ਜਾਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਹਰ ਸ਼ਖਸ਼ ਜਿਸ ਨੇ ਜੁਰਮ ਕੀਤਾ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਉਸਦੇ ਘਰ ਕੋਈ ਨੇਕੀ ਬਦੀ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਛੁਟੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ ਤਾਂ ਸਮਝ ਆ ਸਕਦੀ ਸੀ। ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਇਹ ਮੁਸ਼ਕਲ ਬਣ ਜਾਵੇਗੀ ਕਿ ਇਕ ਕਹੇਗਾ ਕਿ ਮੈਂ ਵਾਹੀ ਕਰਨੀ ਹੈ ਫਿਰ ਕਟਾਈ ਦਾ ਵੇਲਾ ਆ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਵਾਹੀ ਉਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਫਸਲ ਦੀ ਰਾਖੀ ਲਈ ਵੀ ਉਸੇ ਦੀ ਲੋੜ ਪਏਗੀ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਫਸਲ ਡੰਗਰ ਖਾ ਜਾਣਗੇ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਆਪ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਹੈ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਵਿਚ ਕਿਹੜਾ operation ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਵਾਹੀ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਪੈਂਦੀ ਜੇਕਰ District Magistrate ਵਾਹੀ ਵੇਲੇ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇਣਗੇ ਤਾਂ ਕਟਾਈ ਕਰਨ ਵੇਲੇ ਵੀ ਫਿਰ ਮਾਲ ਡੰਗਰ ਸਾਂਭਣ ਲਈ ਵੀ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਕੋਈ ਅੰਤ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ । ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੋ ਇਖਤਿਆਰ ਪਹਿਲਾਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਠੀਕ ਵਰਤੋਂ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਕਾਫੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਦਸਣ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਲੋੜ ਕਿਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਪਈ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਸ ਦੀ ਲੋੜ ਨੂੰ ਅਜੇ ਤਕ ਨਹੀਂ ਸਮਝ ਸਕਿਆ। ਇਸ ਲਈ ਸਾਰੇ ਹਾਲਾਤ ਦਸਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਇਹ ਬਿਲ ਨਹੀਂ ਸੀ ਲਿਆਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਅਤੇ ਇਹ ਬੇਹਤਰ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲਏ।

**चौधरी लहरी सिंह** (गनौर) : स्पीकर साहिब, मैं इस बिल को welcome करता हूं । यह तो पुराने किस्से हैं कि कैदी छूट गया । आज तो हालत यह है

कि कैद का नाम लेना भी बेइज्ज़ती समझा जाता है । इस लिए यह कह देना कि वह एक बहाने या दूसरे बहाने छुट्टी मांगे तो यह ठीक नहीं ।

मैं इस बिल के बारे में कुछ बातें वज़ीर साहिब के notice में लाना चाहता हूं । इस में clause 3 और 4 हैं । Clause 4 में तो यह लिखा है :–

> "or has been convicted of robbery or dacoity or such other offence as the State Government may, by notification, specify."

इस clause 4 के मुताबिक तो यह दर्ज है कि dacoity और robbery करने वाले को और इस तरह से संगीन जुर्म करने वालों को furlough पर नहीं जाने दिया जाएगा लेकिन इस के साथ ही अगर आप स्पीकर साहिब clause 3 को देखें तो उस में temporarily release के लिए खुली छुटी दे रखी है । इस clause में लिखा है :—

The State Government may release any prisoner if he satisfies so many things.

इस में तीन साल कैद काट चुका हो यह भी शर्त नहीं रखी गई। Clause चार में dacoity और robbery करने वाले के case में तीन साल कैद काट चुका हो की शर्त है लेकिन इस clause 3 में इस का कोई ज़िक्र नहीं। इस से तो यह होगा कि अगर कोई तीन साल की कैद हो और सब condition पूरी करे तो उसे temporary release मिल सकता है । यह ठीक और appropriate clause नहीं । इस लिए इन दोनों clauses में कोई ambiguity नहीं रहने देनी चाहिए । मेरी मिनिस्टर साहिब से दरखास्त है कि वह clause 4 की sub-clause 2 को हटा दें और दोनों clauses में एक जैसी condition रहने दें और dacoity और robbery करने वाले को concession नहीं होना चाहिए ।

फिर clause तीन का जहां तक ताल्लुक है इन्होंने कुछ terms दी हैं कि किन हालात में temporary release दिया जा सकता है । (a) में लिखा है family is seriously ill उसे छुट्टी दे दो । यह एक बहुत wide term है। जो सात महीने में एक दफा तो उसे बाहर जाने की ज़रुरत पड़ ही जाएगी । कभी सावणी पर, कभी हाड़ी पर और कभी बीमारी पर । फसल कटे तो छुट्टी और फसल बोने पर भी छुट्टी । इस clause को मैं समझता हूं clear करने की ज़रुरत है कि वह साल में केवल एक महीना या दो महीने ही छुट्टी पर जा सके गा, फिर seriously ill के आगे sub-clause है कि furlough का time may not exceed two weeks इस तरह तो वह डाक्टरी certificate खाली फिरेगा और डाक्टर को राज़ी रखेगा ताकि उस को छुट्टी मिलने में आसानी हो गी । यह एक vague सी term है और इस clause की further clarification की ज़रुरत है । इस तरह

[चौधरी लहरी सिंह]

के provisions administration में रुकावट डालेंगे । अगर आप इतने wide terms allow करेंगे तो डाक्टर की मदद से prisoners एक न एक बहाने furlough के लिए दरखास्त देंगे और इस का नतीजा क्या होगा ? इस को सोचने की ज़रूरत है ।

दूसरी बात जो मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ वह यह है कि जो यह लिखा है कि "The State Government may in consultation with the District Magistrate" यह लिख कर एक भूल भल्यैयां डाल दी है जिस में कोई भी नहीं जा सकता । इस तरह के prisoners के जितने भी cases होंगे, इस का तो यह मतलब हुआ कि D.C. पहले उस case को police कप्तान के पास भेजे गा पुलिस कप्तान आगे Superintendent Police को लिखेगा वह उस को थानेदार को refer करेगा । यह क्या भूल भल्यैयां से कम है? Prisoner बीमार है D.C. ने उस report को पढ़ कर क्या करना है । यह एक घाटे का सौदा है 'May in-consultation with the District Magistrate' के लफज़ होने नहीं चाहिये । इस के मायने तो यह हैं कि जब D.C. को फुरस्त नहीं होगी वह कोई ज़िमेवारी नहीं लेगा । उसे जल्दी करने की क्या ज़रूरत है ? अगर वहां से भी काग़ज़ात निकल जाते हैं तो Police Captain कोई ज़िम्मेवारी नहीं लेगा । यह एक कंधे से दूसरे कंधे पर ज़िम्मेवारी फैंकने की policy अंग्रेज़ों के वक्त की है । उस वक्त तो ठीक था कि जो कान में कहने वाली बात हो वह कान में कह दी और लोगों को दिखाने के लिये कानून में 'May in consulation with the District Magistrate ' कर दिया । यहां इस के कोई मायने नहीं हैं । State Government इतनी Wide है कि उस के आठों वज़ीर हमेशा चक्र में ही रहते हैं । State Government कोने कोने में जा कर खाना खाती है । उन की इतनी ज़िम्मेवारी है कि उन को फुर्सत तक नहीं मिलती, D.C. को कैसे फुरस्त हो सकती है ? जब एक proper चीज़ हो गई तो इस में further addition करने की कोई गुंजाइश नहीं रहती । मैं इस पर ज़्यादा न कहता हुआ इसे welcome करता हूँ ।

राठी साहिब ने जो कहा है इसे फैंक दो, फैंक दो, मैं इन्हें समझा दूं, शायद इन्हीं ने इस की clause 2 नहीं पढ़ी, इस में लिखा है कि

> "If a prisoner does not surrender himself as required by sub-section (1) within a period of ten days............."

यानी इस तरह से जो हद 10 रोज़ की है अगर वह पार करे गा तभी सज़ा होगी । यहां पर यह है कि :—

> "which may extend to two years or with fine or with both ."

इस लिये इस clause में कोई खराबी नहीं है इसे तो रहने देना चाहिये ।

मैं ने इतनी ही दो चीज़ें अर्ज़ करनी थीं क्योंकि यह उन की भलाई की चीज़ें हैं । आगे जो आप मुनासब समझें वही करें । फैसला करना तो आप की मर्ज़ी है ।

**श्री लाल चंद** (जालंधर शहर—उत्तर-पूर्व) : स्पीकर साहिब, इस बिल पर कुछ इस तरह से नुक्ताचीनी हुई जो कि मैं समझता हूँ इस में कुछ तो नावाजब भी है। मैं इस बिल का स्वागत करता हूँ (तालियां) मैं पहले पंजाब Government को बधाई देता हूँ कि उन्हों ने यह कदम जिस की मुद्दत से मांग थी, आगे बढ़ाया ।

मेरे दोस्त राठी जी ने इस बिल को public opinion के लिये circulate करने की मांग की। जैसा कि यह कोई Succession Act हो। मेरी समझ में नहीं आया कि इस के लिये public opinion की मांग करना कहां की अक्ल-मंदी है। इस का मतलब यह हो सकता है कि इस मुआमला को खटाई में डाला जाये। यही एक और तरीका हो सकता है। *(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair)*

बाजवा जी ने जो अख्तियारात की बात कही है मैं इन की वाकफियत के लिये अर्ज़ कर दूं कि सरकार अख्तियारात को लेना नहीं चाहती । दफा 401 से 403 तक के cases के ऐसे अशखास होते हैं जो जेल जाते हैं मैं समझता हूँ कि अगर इन अख्तियारात को देखते हुए इस बिल को देखा जाये जो House के सामने है और यह कहा जाये कि इस Bill से सरकार अख्तियारात छीनना चाहती है तो मैं समझता हूँ कि यह एक मज़हका खेज़ बात है । यह एक democratic ढंग है जो Congress सरकार ने अपनाया है और इस पर हमें बहस करने का मौका दिया है। मेरे दोस्त इस बात को भूल जाते हैं कि criminology के जो बड़े बड़े scholars हैं punishment के मुआमला पर उन्हों ने बड़ी research की है और इस research में German, British और American Scnolars हैं । उन का कहना है कि कैदी की एक बीमार आदमी की हैसियत है। यह एक sick case है इस का इलाज करने का एक ही तरीका है कि इस को psychologically ठीक करने की कोशिश करनी चाहिये। अगर आप यह सोचते हैं जैसा कि अंग्रेज़ों के वक्त सोचा जाता था कि कैदी की कबर जेल में ही बने तो मैं कहूँगा कि यह सोचने का एक गलत ढंग है । हमें इन लोगों से हमदर्दी होनी चाहिये । मगर Congress benches से speeches सुन कर मुझे हैरानी हुई है। महात्मा गांधी जी के विचार कैदियों के मुताल्लिक उन्हों ने सुने और पढ़े होंगे। उन का यह कहना है कि कैदी का एक आम बीमार आदमी की तरह से जेल में ही इलाज होना चाहिये । यह ठीक है कि आज हम इस चीज़ को ज़्यादा से ज़्यादा महसूस कर रहे हैं । Congress benches से जिन्हों ने speches कीं, उनकी अपनी पुरानी ज़िंदगी के हालात को सामने रख कर इस का समर्थन करना चाहिये । शायद वह बात वज़ीर साहिब के ध्यान में न हो कि पहले बने हुए रूलज़ हमारी सरकार ने रद कर दिये । मुझे डर है कि Jail Mannual के तहत कल कोई Detenue को सहूलियात देगा ही नहीं। अगर वज़ीर साहिब prisoner की position को समझते हैं तो वह detenue को लेने की कोशिश करेंगे । इस bill में जो clause 3 रखी गई है इस के मुताल्लिक मेरे भाई लहरी सिंह

[श्री लाल चन्द]
ने कहा कि उस को छुटटी हर दफा मिलेगी, कभी मां की बीमारी पर या कभी कुछ और करने पर । मगर मैं इन को सुना दूं कि इस clause के नीचे लिखा है कि

3. (2) The period for which a prisoner may be released shall be determined by the State Government so as not to exceed—

(a) where the prisoner is to be released on the ground specified in clause (sa) of subsection (1), two weeks ;

(b) where the prisoner is to be released on the ground specified in clause (b) or clause (d) of subsection (1), four weeks ; and

(c) where the prisoner is to be released on the ground specified in clause (c) of subsection (1), six weeks.

मैं उन से यह कहना चाहता हूँ कि अगर उन का यह ख्याल हो कि जो भी कोई 6 महीने का prisoner होगा इस तरह से उस की जेल बाहर ही काटी जाएगी या उसे काटनी ही नहीं पड़ेगी तो उन का ख्याल दरुस्त नहीं है। ( *Interruptions*)

**चौधरी लहरी सिंह :** एक बात मुझे पहले समझा लेने दें।

**Shri Lal Chand** : I do not give way. तो मैं यह कहूँगा कि यह सारी बातें इस में हैं मगर उन्हों ने यह नहीं किया कि इस क्लाज़ को रद कर दिया जाए। हो सकता है कि उन का यह ख्याल हो कि बड़े बड़े लोग हैं या जो ज़मींदार हैं उन को बाहर न जाने दिया जाए। दीवाना साहिब तो बैठे नहीं हैं, हां मान साहिब ज़रूर हैं, मैं उन्हें बताना चाहता हूँ कि इस में जाट भाइयों का खास ख्याल रखा गया है। उन को फसल के लिये मौका दिया गया है। मेरा कहना यह है कि ऐसे ही हालात किसी छोटे दुकानदार, मज़दूर या रेढ़ी वाले के लिये भी हो सकते हैं। तो उन को भी कुछ न कुछ मौका दिया जाना चाहिये और उस के लिये कोई न कोई बात यहां आनी चाहिये थी मगर अफ़सोस है कि कोई चीज नहीं। इस के साथ ही चौथी क्लाज़ जो है उस के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करूँगा कि गवर्नमैंट ने जान-बूझ कर ऐसा रखा है कि इस का फ़ायदा किसी को न पहुँच सके। आप ने लिख दिया कि जिन कैदियों की सज़ा 5 साल है उन को यह सहूलियत दी जाएगी। अब मैं यह बताना चाहता हूँ कि ऐसी बहुत कम परसैंटेज है कि यहां पर सज़ा पांच साल हो। यह तो सिर्फ murder वगैरह के केसिज़ में पांच साल या इस से ऊपर जाती है वरना अमूमन और केसिज़ में सज़ा कम हो जाती है। हां कुछ डकैती के केसिज हो सकते हैं यह इन्हों ने exclude कर दिये और एक चीज़ और उन्हों ने कर दी कि जेल के offence में भी जिस को सज़ा हो गई होगी उस को भी यह सहूलियत नहीं दी जाए गी। तो जेल में शायद ही कोई कैदी बच सके क्योंकि मैं खुद जानता हूँ कि एक बार जब मैं जेल में था तो एक डिप्टी सुपरिनटेंडैंट आया। वह हमारे पास से गुज़रा। तो कहने लगा कि आप उठे क्यों नहीं ? आप को सज़ा मिलनी चाहिये। तो इस तरह से अब अंदाज़ा लगाया जा सकता है कि जेल में कोई कैदी इस किस्म की छोटी छोटी बातों से बच ही नहीं सकता। इस लिये यह जो conditions हैं यह दफा 4 को बेमानी कर देती

हैं । इस के साथ ही लिख दिया कि अगर डिप्टी कमिश्नर चाहे तो पब्लिक इंट्रैस्ट में यह सहूलत रद भी कर सकता है । मतलब यह है कि इस सहूलत को कोई कैदी avail नहीं कर सकता ।

इस के साथ ही उन्हों ने यह लिख दिया है कि डिप्टी कमिश्नर की सलाह से सरकार फैसला करेगी । गवर्नमैंट की हालत भी मैं बतलाए देता हूँ । इस का जो जहां सेक्रेटैरिएट है वह इतना ऊँचा बन गया है कि वहां तक पहुँचने में ऐप्लीकेशन को बहुत वक्त लगे गा । मुझे याद है कि मैं ने एक अर्ज़ी दी जिस में यह लिखा था कि मुझे director of health services ने लिख कर दिया है कि मैं अमृतसर जा कर अपनी हड्डी को दिखाऊँ । इस लिये मुझे इजाज़त दी जाये लेकिन हमारी सरकार का जवाब 17 दिन नहीं मिला । और जब कोशिश करने पर सुपरिटेंडेंट ने वायरलैस वगैरह से इजाज़त ली तो काफी दिन हो चुके थे और जब मैं अमृतसर पहुँचा तो वहां पर डाक्टरों ने कहा कि आप की हड्डियां टेढ़ी हो चुकी हैं, पहले आते तो ज़रूर जुड़ सकती थीं । इसी तरह से एक और डेटेन्यू था । उन का लड़का बीमार पड़ा उन्होंने छुट्टी के लिये अर्ज़ी भेजी तो उसका जवाब जब आया तो काफी दिन हो चुके थे और लड़के को मरे हुये भी 7 दिन हो गये थे । तो ऐसा होगा । और इन लोगों की यह अर्ज़ियां बड़ी बड़ी देर तक निकलेंगी नहीं । और वह नहीं जा सकेंगे । और जैसा कि कहा गया है कि गवर्नमैंट के हाथ में जब पावर गई तो यह पोलिटीकल तौर पर exploit की जा सकती है । यहां हमारे दोस्त राठी साहिब को शायद चिंता हो, लेकिन मैं समझता हूँ कि अब दुबारा वह जेल नहीं जाएंगे हां तो ऐसी बहुत सी बातें हैं जो इन लोगों के रास्ते में हायल होंगी । और अगर सरकार की नीयत साफ है तो जो बोर्ड बनाया गया है कि detenue के केसिज़ को देखने के लिये यह लाज़िमी हो गा तो मैं समझता हूँ कि district level पर यह बोर्ड बनाया जा सकता है । और उस में Sessions Judge हो सकता है और डिस्ट्रिक्ट मजेस्ट्रेट हो सकता है जो guide कर सकता है । अगर सरकार कैदियों को फ़ायदा देना चाहती है तो दफा 4 में जो पाबन्दियां रखी हैं उन का सुधार करे ताकि आम कैदी उस का फ़ायदा उठा सकें । इन शब्दों के साथ मैं इस बिल की सराहना करता हूँ और यह चाहता हूँ कि आज नहीं तो अगले सैशन में सरकार को चाहिये कि कैदियों को वसीह अधिकार दे ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ 'ਮੀਤ'** (ਬਾਘਾ ਪੁਰਾਣਾ ਜਨਰਲ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜਿਹੜਾ progressive bill ਇਸ House ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

ਮੇਰੇ ਨੇਤਾਵਾਂ ਨੇ ਭਾਵੇਂ ਉਹ opposition benches ਤੇ ਬੈਠੇ ਹੋਣ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਹਨ ਅੰਗਰੇਜ਼ਾਂ ਦੇ ਰਾਜ ਵੇਲੇ ਜੇਲਾਂ ਵਿਚ ਜਾ ਜਾ ਕੇ ਬੜੇ ਜ਼ੁਲਮੋ ਸਿਤਮ ਝੱਲੇ ਤੇ ਦੇਖੇ ਸਨ ਅਤੇ ਇਸ ਕਰਕੇ ਆਜ਼ਾਦੀ ਮਿਲਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਗਿਆਰਾਂ ਬਾਰਾਂ ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਅੰਦਰ ਪੰਜਾਬ ਦੀਆਂ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਨੁਮਾਇਆਂ ਤਬਦੀਲੀ ਲਿਆਂਦੀ ਗਈ ਹੈ ।

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ]

ਅਤੇ canteen ਦੀ ਸਹੂਲਤ, tea ਵਗੈਰਾ ਬਨਾਉਣ ਦੀ ਸਹੂਲਤ; ਗੁਸਲਖਾਨਿਆਂ ਤੇ flush latrine ਆਦਿ ਦੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਜੇਲਾਂ ਵਿਚ provide ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ।

ਕੈਦੀਆਂ ਨੂੰ ਪਹਿਲਾਂ ਜੋ 30 30, ਬੈਂਤਾਂ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਸੀ ਉਹ ਵੀ ਮੇਰੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾ ਕੇ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਬਿਲ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਆਇਆ ਹੈ। ਜਿਥੇ ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਖੁਸ਼ਾਮਦੀਦ ਕਦਮ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਉਥੇ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਬੰਦੇ ਜੇਲਾਂ ਦੇ ਅੰਦਰ ਹਨ ਉਹ ਹਰੀਜਨ ਜਾਂ ਕਿਸਾਨ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਪਿਛਲੇ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਸਾਲ ਤੋਂ ਵੇਖਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਜਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਛੁਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਵਾਸਤੇ ਕਾਗਜ ਪੰਚਾਇਤ ਦੇ ਕੋਲ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਧੜੇਬੰਦੀ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਉਹ ਅਜਿਹੀ ਰਿਪੋਰਟ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਬਗੈਰ ਕਿਸੀ ਖਾਸ ਵਜ੍ਹਾ ਦੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ refuse ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਹੁਣ ਜਦ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਨੂੰ power ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ, ਤਾਂ ਇਸ ਦੇ ਮੁਤਾਲਿਕ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਰਪੰਚਾਂ ਜਾਂ ਨੰਬਰਦਾਰਾਂ ਰਾਹੀਂ ਜਿਹੜੀ report ਮੰਗਵਾਉਣੀ ਹੈ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੀ ਰਾਹੀਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਰੂਲ ਇਸ ਐਕਟ ਦੇ ਤਹਿਤ ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ provisions ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਉਹ ਅਫਸਰ ਜਿਸ ਨੇ ਰੀਪੋਰਟ ਕਰਨੀ ਹੈ ਉਹ ਖੁਦ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਜਾਂਚ ਪੜਤਾਲ ਕਰੇ ਕਿ ਆਇਆ ਜਿਹੜੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੰਚਾਇਤ ਨੇ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਹ ਕਿਤੇ ਧੜੇਬੰਦੀ ਦੀ ਬਿਨਾ ਤੇ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ। ਜੇ ਕਰ ਇਹ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਵੇ ਕਿ ਉਹ ਰਿਪੋਰਟ ਧੜੇਬੰਦੀ ਦੀ ਬਿਨਾ ਤੇ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਫੇਰ ਉਸ ਨੂੰ ਸਹੀ ਕਰਕੇ ਭੇਜੇ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਮੇਰੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਰੂਲ ਬੜੇ ਵਿਸ਼ਾਲ ਔਰ ਸਾਫ ਇਰਾਦੇ ਦੇ ਨਾਲ ਬਣਾਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਮਨਸ਼ਾ ਹੈ ਉਹ ਪੂਰਾ ਹੋ ਸਕੇ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਕੁਝ ਹੋਰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਗੱਲਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਜਾਂ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਰੂਲ ਬਣਾਉਨ ਲਗਿਆਂ ਖਿਆਲ ਰੱਖੇ ਔਰ ਜੇ ਉਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਕ ਹੋਰ comprehensive ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾਵੇ। ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਵਾਰੀ ਕੈਦੀਆਂ ਨੂੰ ਕੱਚੀਆਂ ਤੰਗ ਕੋਠੜੀਆ ਦੇ ਵਿਚ ਚੱਕੀ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਟੱਟੀ ਪਿਸ਼ਾਬ ਲਈ ਵੀ ਬਾਹਰ ਨਹੀਂ ਕਢਿਆ ਜਾਂਦਾ। ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਚੀਜ ਹੈ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਇਹ ਸਖਤ unhygenic ਹੈ ਤੇ ਇਨਸਾਨੀਅਤ ਦੇ ਉਲਟ ਸਾਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਇਨਸਾਨਾਂ ਜੈਸਾ ਸਲੂਕ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਵਿਚ ਇਹ ਪਰੋਵੀਜ਼ਨ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਕੈਦੀ ਨੀਯਤ ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚੇਗਾ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਦੋ ਸਾਲ ਦੀ ਹੋਰ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਬਜਾਏ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਇਹ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਕੈਦੀ 10 ਦਿਨ ਲੇਟ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਦੋ ਜਾਂ ਤਿੰਨ ਮਹੀਨੇ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ ਔਰ ਜੇ ਕਰ ਕੋਈ ਕੈਦੀ ਮਹੀਨਾ ਜਾਂ ਦੋ ਮਹੀਨੇ ਤਕ ਨਾ ਵਾਪਿਸ ਪਹੁੰਚੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਉਸ ਤੋਂ ਵਧ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ। ਇਹ

ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਕੈਦੀ ਇਕ ਦਿਨ ਲੇਟ ਪਹੁੰਚੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਵੀ ਦੋ ਸਾਲ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਦੇ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਔਰ ਜੇ ਕੋਈ ਛੇ ਮਹੀਨੇ ਨਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਵੀ ਉਤਨੀ ਹੀ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਇਸ ਬਿੱਲ ਦੇ ਵਿਚ ਇਹ ਗੱਲ ਸਾਫ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਕਿ ਇਕ ਕੈਦੀ ਨੂੰ ਫਸਲ ਕਟਣ ਲਈ, ਕਿਸੇ ਦੀ ਬੀਮਾਰੀ ਜਾਂ ਉਸ ਦੇ ਕਿਸੇ ਲੜਕੇ ਲੜਕੀ ਦੀ ਸ਼ਾਦੀ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਤਨੀ ਕੁ ਦਫਾ ਛੁਟੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਸਾਫ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਬਿੱਲ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਕੁਨਬੇ ਦੀ definition ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬੀਮਾਰੀ ਜਾਂ ਮੌਤ ਤੇ ਛੁੱਟੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਲੜਕਾ, ਲੜਕੀ, ਬਾਪ ਔਰ ਮਾਂ ਵਗੈਰਾ ਦਰਜ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਸਕੇ ਭੈਣ ਔਰ ਭਰਾ ਵੀ ਦਰਜ ਕੀਤੇ ਜਾਣ । ਤਾਂਕਿ ਜੇ ਕਿਸੇ ਬਚੇ ਦਾ ਬਾਪ ਮਰ ਗਿਆ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਛੁਟੀ ਲੈ ਕੇ ਜਾ ਸਕੇ ਔਰ ਉਹ ਭੈਣਾਂ ਜਾਂ ਭਰਾਵਾਂ ਦੀ ਸ਼ਾਦੀ ਵਗੈਰਾ ਕਰ ਸਕੇ । ਸੈਕਸ਼ਨ ਚਾਰ ਦੇ ਵਿਚ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਕੈਦੀ ਨੂੰ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਹੋਈ ਹੋਵੇ ਉਸ ਨੂੰ ਇਹ ਰਿਆਇਤ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਵਾਲੇ ਕੈਦੀ ਬਹੁਤ ਘੱਟ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤੁਸੀਂ ਤਾਜੀਰਾਤ ਹਿੰਦ ਕੱਢ ਕੇ ਦੇਖ ਲਉ ਉਸ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਘੱਟ ਐਸੇ ਜ਼ੁਰਮ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਦੀ ਕੈਦ ਦੀ ਬਜਾਏ ਅਗਰ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਦੀ ਕੈਦ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਇਹ ਰਿਆਇਤ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ 30, 40 ਫੀ ਸਦੀ ਕੈਦੀਆਂ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਜੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਦੇ ਨਾਲ 10 ਫੀ ਸਦੀ ਕੈਦੀਆਂ ਨੂੰ ਵੀ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਏਸੇ ਸੈਕਸ਼ਨ ਦੇ ਅੰਕ 2 ਔਰ 3 ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਇਹ ਸ਼ਰਤ ਲਿਖੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਜੇ 3 good conduct ਮੁਆਫੀਆਂ ਲਈਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹੋਣ ਤਾਂ ਉਸ ਕੈਦੀ ਨੂੰ ਛੁਟੀ ਮਿਲ ਸਕੇਗੀ ਇਸ ਦੀ ਬਜਾਏ 2 ਮੁਆਫੀਆਂ ਕਰ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਕਿ ਕੈਦੀਆਂ ਨੂੰ ਮੁਨਾਸਬ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਜ਼ਿਆਦਾ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾਇਆ ਜਾ ਸਕੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਜਿਥੇ dacoities ਔਰ robberies ਵਗੈਰਾ ਦਰਜ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੁਟੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕੇਗੀ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਸੈਕਸ਼ਨ 376 and 377 ਦੀਆਂ ਜਬਰ ਜਨਾ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ immoral offences ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਦਰਜ਼ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਬਾਕੀ ਜਿਹੜਾ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜੇਲ ਦੇ ਵਿਚ ਜੇਲ੍ਹ ਰੂਲਜ਼ ਵਿਰੁਧ ਜ਼ੁਰਮ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਛੁਟੀ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੈਦੀਆਂ ਦੇ ਨਾਲ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਹਰ ਵੇਲੇ ਜੇਲ੍ਹ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਦੇ ਰਹਿਮ ਤੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਜੇ ਕੋਈ ਜੇਲ੍ਹ ਦਾ ਕਰਮਚਾਰੀ ਮਾੜਾ ਜਿਹਾ ਵੀ ਨਰਾਜ਼ ਹੋ ਜਾਏ ਤਾਂ ਉਹ ਕੈਦੀ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਰਿਪੋਰਟ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਉਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਰੋਟੀ ਦੇ ਘੱਟ ਵਜ਼ਨ ਜਾਂ ਮਿਲਾਵਟ ਵਾਲੀ ਰੋਟੀ ਦੀ ਸ਼ਕਾਇਤ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਮੁਲਜ਼ਮ ਬਣਾ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਕੈਦੀਆਂ ਦੀ ਡੈਫੀਨੀਸ਼ਨ ਦੇ ਵਿਚ ਨਜ਼ਰਬੰਦ ਦਾ ਲਫਜ਼ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰ ਪਾਇਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਹ ਚੀਜ਼ ਰਾਠੀ ਸਾਹਿਬ ਔਰ ਸਭਰਵਾਲ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਕਦੀ ਕੰਮ ਆ ਸਕੇ । ਇਤਨਾ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਜਗਾਹ ਤੇ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ ।

**मौलवी ग्रब्दुल ग़नी डार** (नूह) : डिप्टी स्पीकर साहिब मुझे बड़ी खुशी है कि सरकार ने एक बहुत जरूरी Bill House के **अंदर** पेश किया है। कैदियों के साथ हमदरदी का होना बहुत ज़रूरी है। लेकिन यहां यह बात ज़रूरी है कि उस के साथ ही यह देखना भी ज़रूरी है कि ऐसां करने से कैद का मकसद कहीं मज़ाक़ में तो नहीं बदल जाएगा। सरदार गुरमीत जी ने कहा है कि पहले कैदियों के साथ सख्ती होती थी अब उन के लिये bath-rooms बना दिये गये हैं और उन के लिये canteens भी होंगी जहां से वह चाए दूध वगैरह पी सकें। मैं भी समझता हूँ कि यह बहुत अच्छा कदम है क्योंकि कैदी भी हमारे ही भाई होते हैं अगर वह किसी वजह से ग़लती करते हैं और उन को सज़ा हो जाती है तो उन को facilities जो लाज़मी हैं वह मिलनी चाहिए। मैं समझता हूँ कि सरकार ने यह Bill ला कर यकीनन इनसानियत की बहुत बड़ी खिदमत की है। इस बात की मैं ज़रूर तारीफ करता हूँ। लेकिन इस के बावजूद मैं इस Bill में कुछ मुतज़ाद बातें पाता हूँ। हमारी Government एक ही सांस में यह चाहती है कि कैदियों के साथ अच्छा सलूक हो और दूसरे ही सांस मे जो यह पाबंदियां लगाते हैं उस से इन का वह मकसद खत्म हो जाता है। यानि सरकार जो facilities कैदियों को देना चाहती है उन को साथ ही छीनने की भी कोशिश करती है। जनाब Deputy Speaker साहिब आज ही एक सवाल का जवाब देते हुए हमारे Chief Minister साहिब ने फरमाया था कि ठीक है कि पहले एक आदमी को smuggling के जुर्म में पांच छ: दफ़ा सज़ा हुई लेकिन उस के बाद अगर Panchayat कहती है कि वह बेगुनाह पकड़ा गया था तो कोई वजह नहीं कि हम उस को छोड़ें न। मुझे इस में बहस नहीं कि वह एक आदी मुजरम है। उस बात की बहस में तो मैं नहीं पड़ता लेकिन मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस Bill का फायदा भी कहीं आदी मुजरमों को तो नहीं पहुँचाया जाना। हमारे चीफ़ मिनिस्टर साहिब बड़े ही फराखदिल हैं। अगर एक दफ़ा छोड़ देने के बाद फिर पकड़ा गया तो फिर जेल में जाएगा और इस में चीफ मिनिस्टर साहिब का कोई कसूर नहीं लेकिन वह विचार रखते हैं कि कोई कितना ही मुजरिम हो अगर केस बन जाए, जेल चला जाए तब भी उस के साथ रियायत होनी चाहिये और इस में यह पाबंदी लगाई है कि जो आदी मुजरिम हैं उन को फायदा नहीं पहूँचे गा। मेरी राए में डिप्टी स्पीकर साहिब श्री लाल चंद सभ्भरवाल साहिब ने एक निहायत ही माकूल और मौज़ू बात कही है। वह कहते हैं कि सरकार क्यों इस बात में पड़े। मगर हमारे राठी साहिब तो इस बात पर आ जाते हैं कि इन के अपने खास आदमी होंगे जिनको फायदा पहुंचाना चाहते हैं और मिसालें देते हैं। एक तरफ तो यह बात कह कर आसानी चाहते हैं और जब यह कहा जाता है कि अगर कैदी मुकर्रर मयाद के अन्दर वापिस न आए तो उसे दो साल कैद होगी तो इस चीज़ को उड़ाना चाहते हैं। तो राठी साहिब ने दोनों बात यकायक कह दीं। मैं समझता हूँ कि हमारा दिमाग़ साफ होना चाहिये कि हम कौन सी बात चाहते हैं। दी को एक मरीज़ से तशबीह दी जाती है और उस का इलाज भी बतौर एक मरीज़ के होना चाहिये। अगर कोई आदमी जोश में आ कर, गुस्सा में आ कर भूख से तंग आकर डाका डालता

है, चोरी करता है, रिश्वत लेता है; smuggling करता है और उस के बाद उसे एहसास होता है कि उस ने ग़लती की है तो उस का मुनासिब इलाज होना चाहिये । जिस तरह मरीज़ों के इलाज के लिये डाक्टर लगाए जाते हैं उसी तरह सरकार को इस सिलसिला में ऐसे अफसर लगाने चाहियें जो कि ठीक इलाज करें ताकि वह अपने किये पाप पर पश्चाताप कर के सोसाइटी में तन्दुरुस्त आदमियों की तरह रहें । तो सरकार उस का इलाज यह करने जा रही है कि अगर उस के बेटे बेटी की शादी है या उसकी ज़मीन बेकार पड़ी है या फ़सल काटने को पड़ी है और उस का कोई रिश्तेदार मदद नहीं करता तो उसे इजाज़त हो कि वह बाहर आ जाए । डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करता हूँ कि इस से मुझे एक खतरा महसूस होता है । मुझे कई दफा कई साल जेल में रहने का इत्तफाक़ हुआ है और डिप्टी स्पीकर साहिब इस दौरान तरह २ के कैदियों से मिलने का मौका भी मिला है । जो लंबी कैद वाले कैदी होते हैं . . . .

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : हज़ारा सिंह से मिलने का भी मौका मिला है (हंसी) ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : हां मिला है । मैं उस का भी ज़िक्र करने जा रहा था मगर आप ने बीच में ज़िक्र छेड़ दिया । अब इस बात को छोड़ देने को दिल चाहता है । हां तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि जो लंबी कैद के कैदी होते हैं वे बड़े समझदार होते हैं : वे जानते हैं कि हम ने ज़िंदगी का बहुत बड़ा हिस्सा जेलों में ही काटना है इस लिये वे बहुत भोले भाले बन जाते हैं और ऐसा रूप धारण कर लेते हैं कि बड़े २ लोग धोखा खा जाते हैं । यह सच है कि जब हम सब इकट्ठे स्यालकोट जेल में थे तो वह भी हमारे साथ ही वहां थे । सरदार प्रताप सिंह को भी उसी तरह उन से धोखा लगा होगा क्योंकि जब वह आए तो बड़ी रियायतें की गईं और उस की रिहाई के लिये बहुत कोशिशें की गईं . . . . . . .

**श्री उपाध्यक्ष** : इन बातों के लिये आप को काफ़ी मौके मिलेंगे । अब आप relevant नहीं हैं । ( The hon. Member will get ample opportunities to say such things but it is not relevant now.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मैं जनाब बिल्कुल relevant हूँ और मैं अर्ज़ कर रहा था कि अगर वह धोखा खा गए हों तो कोई बड़ी बात नहीं है । अगर 99 केसों में District Magistrate सही है और एक में धोखा खा जाए तो कोई ख़ास बात नहीं । आखिर ग़लती हम से भी होती है । अगर सरदार प्रताप सिंह से ग़लती हो और District Magistrate से ग़लती हो जाए तो राठी साहिब को हज़ारा सिंह वाला केस सामने नहीं ले आना चाहिये चूंकि हज़ारा सिंह के साथ रियायत करने का यह नतीजा निकला इस लिये सब के साथ रियायत नहीं करनी चाहिये । यह कोई दलील नहीं है । हम चाहते हैं कि उन गलत भाइयों का जो जेलों में जाते हैं मुनासिब इलाज होना चाहिये । उन का इलाज करने में अगर 100 में से एक गुनाहगार, ज़्यादती करने वाला और निकम्मा आदमी भी फ़ायदा उठा लेता है तो इस वजह से बाकी 99 आदमियों को इस फायदा से महरूम नहीं कर देना चाहिये । अभी २ श्री सभ्भरवाल

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

साहिब ने अपना हादसा ब्यान करते हुए और अपनी आप बीती सुनाते हुए जो कुछ फरमाया है उस से शायद हमारी वज़ारत के रुक्न यानी वज़ीर साहिबान भी इत्तफाक़ करेंगे कि यह ज़्यादती थी । एक मुअज़्ज़ आदमी के साथ--कैदी के साथ ऐसा नहीं होना चाहिये । मैं यह बात इस के मुताल्लिक नहीं कहता जिस ने राहज़नी की है, smuggling की है और डाका डाला है । अगर एक गलत agitation में--उन के ख्याल के मुताबिक सही होगी--उन्हीं ने agitate हो कर हिस्सा लिया तो उन को सज़ा मिली । लेकिन जब हड्डियां टूट गईं और डाक्टर साहिब ने हुक्म दिया कि इन को फौरन अमृतसर ले जाना चाहिये वरना इन को तकलीफ हो गी और जिस्मानी नुकसान होगा और वह कहते भी हैं कि उन की हड्डी टेढ़ी हो गई है तो इन रिपोर्टों वगैरा का इतना लंबा मामला नहीं होना चाहयि । इस में वाकई पहले D. C. रिपोर्ट भेजेगा, फिर Secretariate में Under-Secretary, Secretary या फिर अगर ज़रूरत हो तो जेलों के वज़ीर साहिब या डिप्टी वज़ीर साहिब order करें तो यह बात काफ़ी लंबी होती है । तो उन्हों ने एक निहायत माकूल राय दी है । कि वहाँ का जो Sessions Judge हो और एक साबिक Sessions Judge और वहां के D.C. की एक कमेटी बना दी जाए ताकि फोरी अमल हो। और उस कमेटी की 15 दिन या एक माह में meeting होती रहेगी । वैसे भी आजकल मीटिंगों का काफ़ी तांता बंधा रहता है एक यह भी हो जाएगी । जब इस तरह कैदियों को फ़ायदा हो सकता है और सरकार को भी फ़ायदा पहुँचना मकसूद है तो फिर इस बात की तरफ ध्यान देना चाहिये । रही गुरमीत सिह साहिब की यह बात कि तीन साल की बजाए दो साल कर दिया जाए और पांच साल की बजाए तीन साल कर दिया जाए तो इसनें काफी वज़न दिखाई पड़ता है । जब नेकी करनी ही है और ग़लत भाइयों को सही रास्ते पर लाना है तो इस में फराखदिली होनी चाहिये । उन को मौका दिया जाए कि अच्छा अगर दो साल तक ठीक चलते हो तो इस बात का फ़ायदा उठा लो । अभी २ डिप्टी स्पीकर साहिब, चंद मिनट की बात है हमें कौंसिल की debates की कापी मिली । उस में मैं ने देखा कि इन दिनों मैजिस्ट्रेट साहिबान काफी मुहतात हो गए हैं । मैं ने उस में एक सवाल के जवाब में पढ़ा जिस में Crimes की तीन categories दी गई थीं और 1952-53 से ले कर 1958-59 तक बताई गई थीं । उस में दिखलाया गया था कि जरायम की तादाद बढ़ रहीं है यानी पिछले सालों की निस्बत तीनों किस्म के जरायम जो थे उन की तादाद बढ़ रही है । लेकिन उस से भी दिलचस्प बात मैं ने यह देखी कि पिछले तीन साल में यानी 1952-53 1953-54 और 1954-55 में जितने पकड़े गए उन में जितने आदमियों को सज़ा मिली उन की percentage उन आदमियों के मकाबले में जो 1955-56, 1956-57, 1957-58 और 1958-59 में पकड़े गए और सज़ा मिली बहुत ज़्यादा थी यानी convictions की तादाद बहुत ज़्यादा थी ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह इस लिये कह रहा हूँ क्योंकि कैदियों की तादाद तो कम हुई है लेकिन सज़ा मिलने वालों की percentage भी कम हुई है । इस की वजह

यह है कि मैजिस्ट्रेट मुहतात हो गए हैं । जब percentage इतनी कम हो गइ है तो कैदियों को खुली छुट्टी देने में खतरा भी पैदा होता है । आज कैद का नक्शाए सज़ा बिल्कुल पलट गया है । राठी साहिब जो बात कहते हैं वह मैं नहीं कहता । मैं तो यह अर्ज़ करता हूँ कि चंद एक कैदी जो पकड़े भी जाते हैं ग़लत पकड़े जाते हैं ।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप किधर चले गए । ( (The hon. Member is going wide off the mark.) है

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : डिप्टी स्पीकर साहिब, यह बिल इस लिये लाया गया है कि कैदियों के साथ रहम किया जाए और उन की मजबूरियों का नाजायज़ फायदा न उठाया जाए । उन्हें यह सहूलत बहम पहुँचाई जाये कि वह अपने लड़के लड़कियों की शादी में शामिल हो सकें, अगर खेती करने वाले हैं तो खेती कर सकें लेकिन यह बात देखना ज़रूरी है कि जिन के साथ रहम करते हैं वह रहम के मुस्तहक भी है । अगर है तो फिर उन के काग़ज़ लटकने नहीं रहने चाहिएं । यही बात मैं कह रहा हूँ कोई नई बात नहीं कह रहा ।

**श्री अध्यक्ष** : आप यह नहीं कह रहे थे । आप irrelevant थे । (The hon. Member was not saying this. He was irrelevant.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं तो कुछ भी नहीं कहता, कोई irrelevant बात नहीं कहता । आज हर नुकता निगाह से हमारी सरकार को फख्र है कि वह जरायम के मामले में काफी मुहतात है और जो जुर्म करते हैं उन के साथ गांधी जी के नुकता निगाह से ज्यादा से ज्यादा अच्छा सलूक किया जाता है । इसलिये मैं बधाई देता हूँ कि सरकार सही इलाज कर रही है । मैं तो सिर्फ यही अर्ज़ कर रहा था । अगर राय देना भी बुरा है तो डिप्टी स्पीकर साहिब, राय तो आप की ही चलेगी । मैं ने तो सिर्फ राठी साहिब को यह कहना है कि अगर हज़ारा सिंह के मामले में हम ठोकर खा गए हैं तो हम हर जगह ठोकर खाने वाले नहीं । अलबत्ता में यह ज़रूर कहूँगा कि आप श्री लाल चंद जी की यह बात ज़रूर मान ले कि बजाय इस के कि डिप्टी कमिश्नर इनक्वायरी करे आप एक बोर्ड बना दें और उस में एक रिटायर्ड सेशन जज रखें । इस से मामला हल हो जायेगा और यह मुबारिक कदम होगा जिस की मैं सराहना करता हूँ । इस के सिवा अगर कोई irrelevant बात मुंह से निकल गई हो तो उस के लिये मैं माफी मांगता हूं ।

**चौधरी सुमेर सिंह** (हसनपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिब, यह बिल जो गवर्नमैंट ने पेश किया है मैं इसे किसी हद तक खतरा समझता हूँ । 1947 के बाद के जरायम का अंदाज़ा अगर figures से लगाना हो तो और बात है लेकिन मैं अपने ज़िले के मुताल्लिक कह सकता हूँ कि वहां पर डाके और कतलों की तादाद, और लड़कियों को भगाने की वारदातें बढ़ती जा रही हैं । इन हालात में अगर कैदियों को और सहूलतें मिलने लगें तो इस से जरायम बढ़ेंगे या घटेंगे इस बात पर ग़ौर करने की ज़रूरत है । मौजूदा ज़माने में हालत यह है कि अव्वल तो जेलें नहीं होती और अगर होती हैं तो मुलजिम कम से कम सज़ा पाते हैं । अगर इस पर भी इन्हें और ज्यादा सहूलतें मिलने

[चौधरी सुमेर सिंह]

लगें तो इस से क्या सूबे का अमन कायम रहेगा । मैं समझता हूँ कि कायम नहीं रहेगा । सहूलतें दें ; मुझे एतराज़ नहीं लेकिन पहले केस की नौईयत को देखें । ज़ैलदारों की institution खत्म करने से पहले ही कतल के मुकद्दमों में शहादतें नहीं मिलतीं और फिर ऐसे केसों में और सहूलतें दे कर मज़ीद complications पैदा होंगी । इस के इलावा मैं यह अर्ज़ करूँगा कि इस बिल के लाने से करप्शन भी बढ़ेगी और हरेक कैदी कोशिश करेगा कि मेरा गुड रिकार्ड बने । इसलिये मैं यह अर्ज़ करूँगा कि जिन convicts का जुर्म भारी हो उन्हें यह रियायत नहीं मिलनी चाहिये । इस के इलावा यह कहा गया कि prisoner की तारीफ में under-trial को भी इस में शामिल करना चाहिये । मैं इस से सहमत नहीं हूँ । That would amount to contempt of court. मैं राठी साहिब के साथ इस मामले में इत्तफाक नहीं रखता । मुझे इस बात पर एतराज़ नहीं कि कैदी को उस के लड़के या लड़की की शादी पर या बीवी की बीमारी पर घर जाने की इजाज़त होनी चाहिये । मुझे तो यह खदशा है कि इस का misuse किया जायेगा । मिसाल के तौर पर एक कैदी को दो महीने तक हाज़र होने के लिए कहा जायेगा तो वह किसी न किसी बहाना पर दरखास्तें भेजता रहा करेगा । इसलिये मैं अर्ज़ करूँगा कि इस की limit मुकर्रर होनी चाहिए और रियायत सिर्फ उन्हीं केसों में होनी चाहिये जिन में कि कैदी वाकई मुस्तहिक हो । यानी इस तरह से कोई नाजाइज़ फायदा न उठा सकें । यह रियायत सिर्फ उस सूरत में मिलनी चाहिये कि अगर उस के घर में कोई और आदमी उस के कारोबार को देखने वाला न हो । बाज़ औकात ऐसा होता है कि देहात में किसी आदमी को सज़ा हो जाती है और दस दिन के बाद वह parole पर रिहा हो कर गांव में आ जाता है तो इस तरह से लोग समझने लग जाएंगे कि वह बिलकुल रिहा हो कर आ गया है । इस तरह से नक्से अमन पैदा हो जाने का खदशा है । इन हालात में मुनासिब बंदोबस्त किया जाना चाहिये ताकि release होने के बाद नक्से अमन का कोई अंदेशा न हो । किसी मैम्बर ने तजवीज़ पेश की है कि ऐसे हालात में तहकीकात कराई जाए और यह अख्तियारात Superintendent, Jail, को दिये जाएं । एक साहिब ने फरमाया है कि एक कमेटी बनाई जाए जिस में डिस्ट्रिक्ट जज और दो या तीन और आदमी शामिल हों लेकिन law and order कायम करने की ज़िम्मेदारी तो District Magistrate की होती है । जब तक लोगों की हिफाज़त का पूरा बंदोबस्त न हो जाए किसी कैदी को parole पर रिहा नहीं किया जाना चाहिये । इस कानून को सोच-समझ कर बनाया जाना चाहिये और जल्दबाज़ी से काम नहीं लेना चाहिये । ऐसा न हो कि इस तरह से जरायम बढ़ जाएँ और law and order में खलल पैदा हो जाए ।

**श्री मुनी लाल कामरेड** (शिमला) : डिप्टी स्पीकर साहिब, यह जो बिल हाउस के सामने पेश है मैं उस की ताईद करने के लिये खड़ा हुआ हूँ । मैं समझता हूँ कि यह बिल मौजूदा ज़माने की ज़रूरत के मुताबिक है और ऐन मौके पर लाया गया है बल्कि मैं तो कहूँगा कि इस को लाने में कुछ देर हो गई है । Civilization की तरक्की होने से हमारे सोचने के ढंग बदल गये हैं । हम अब समझते हैं कि convicts को

सिर्फ सज़ा देना ही मकसूद नहीं बल्कि reform करने की ज़रूरत है । Crime और punishment के मुतअल्लिक जब बहस चलती है तो सारे सोचने वालों का यही अंदाज़ा है कि punishment से लोगों का सुधार नहीं हो सकता । जेल के अंदर अगर convicts को facilities दी जाएं तो वे सही रास्ते पर आ सकते हैं । लेकिन इस के साथ २ मैं यह भी समझता हूँ कि जो distinction की line है यह बहुत thin है । ज्यादा facilities देने से क्या कोई आदमी सुधर सकता है और वे कौन से category के लोग हो सकते हैं । मैं सरकार की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूँ कि इस बिल में सिर्फ दो categories का mention किया गया है--dacoities और robberies । इस सिलसिले में मैं यह बात भी कहना चाहता हूँ कि smuggling जुर्म ही नहीं बल्कि एक sin है। मैं समझता हूँ कि कोई आदमी इश्तियाल में आ कर कतल कर सकता है । इस किस्म का गुनाह करने वाले आदमी को reform किया जा सकता है लेकिन smuggling एक ऐसा पाप है जो हमारे समाज में बहुत ही बुराइयों का कारण है । Smuggling को इन जरायम में शामिल नहीं किया गया । State Government ने इस के मुतअल्लिक लिखा है कि notification के ज़रिये specify करेंगे । ऐसा मालूम होता है कि हमारी सरकार के ख्याल में smuggling कोई जुर्म नहीं। यह वे लोग हैं जिन्हों ने मुल्क के साथ बहुत बेइनसाफी की है और जिन का नतीजा हमारा देश भुगत रहा है । हमारी सरकार को इन्हें नम्बर 1 enemy समझना चाहिये । जितनी ज्यादा facilities इन्हें दी जाएं इन की reform नहीं हो सकती बल्कि ज्यादा facilities देने से इन का हौसला और बुलंद हो जायेगा । Punishment का डर अगर इन category के लोगों से निकल गया तो इस मुल्क में smmuggling की लानत और बढ़ेगी ।

**श्री उपाध्यक्ष** : क्या आप की कोई amendment है ? (Has the hon. Member given notice of any amendment )

**श्री मुनी लाल कामरेड** : जी नहीं । मैं इस सिलसिले में सरकार की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूँ कि यह जो District Magistrate की consultation के बारे में कहा जा रहा है इस के मुतअल्लिक तो सरकार पहले ही बदनाम है कि Treasury Benches की तरफ से Administration में दखलअंदाज़ी की जाती है । District Magistrate के पास जो देहात के लोगों की reports आती हैं वह हकीकत पर मबनी नहीं होतीं क्योंकि देहात में पार्टीबाज़ी का ज़ोर होता है । इस से तसल्लीबख्श काम नहीं हो सकेगा। इस सिलसिले में जो मैम्बर साहिबान ने तजवीज़ें पेश की हैं मैं समझता हूँ कि इस में जेल के concerned official का शामिल होना बहुत ज़रूरी है ताकि prisoner के conduct की सही रिपोर्ट आ सके । मैं यह measure लाने पर सरकार को बधाई देता हूँ कि उन्हों ने इस बिल के ज़रिये इनसानियत पर रहम करने का जो कदम उठाया है वह काबिले तारीफ है ।

**खान अब्दुल गफार खां** (अम्बाला शहर) : जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, यह जो बिल इस वक्त हाउस के सामने ज़ेरे बहस है इस पर बहुत कुछ कहा जा सकता है और इस की आड़ में बहुत सी बातें कही जा सकती हैं । मैं कुछ ज्यादा नहीं कहूँगा। इस बात का बहुत चर्चा किया जा रहा है कि अगर डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट को अख्तियारात मिल गये तो यह खराबी पैदा हो जाये गी वह खराबी पैदा हो जायगी और सही हालात सामने नहीं आ सकेंगे क्योंकि मिनिस्टर साहिबान दखलअंदाज़ी कर के डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट से अपनी मर्ज़ी के मुताबिक रिपोर्ट करवा लेंगे । इस तरह से अपने खास आदमियों को रिहा कराने का एक किसम का बंदोबस्त किया गया है । ऐसी किस्म की बातें यहां कही गई हैं कि मैं उन के मुतअल्लिक कुछ ज्यादा नहीं कहना चाहता क्योंकि बार २ ऐसी बातों की रट लगाना एक मामूल सा बन गया है इसलिये इन बातों का force कम हो गया है । पब्लिक भी जानने लग पड़ी है कि बार बार सरकार पर नुक्ताचीनी करने के लिये यही बातें कही जाती हैं । यह कहा गया कि कैदियों को सहूलियात दी जायें क्योंकि ऐसे हालात का सामना खुद इन सियासी कैदियों को करना पड़ा है और उन के सामने ऐसी दिक्कतें पेश आई हैं इसलिये उन्हीं के पेशेनज़र ज़ाती तजरुबे की बिना पर यह बिल हाउस के सामने पेश किया गया है । और मैं नहीं

6 P. M.

समझता कि इस Bill के सिलसिले में इस किस्म की कोई बात की जा सकती है । जनाब, कहा गया है कि अगर political party के हाथ में यह मामला दिया जाएगा और यह कांग्रेसियों के हाथ दिया जाएगा तो इस तरह कांग्रेसी दूसरों को निकालना चाहते हैं । मेरी समझ में यह बात नहीं आती कि कांग्रेसी किस को निकालना चाहते हैं, कांग्रेसी निकालना चाहते हैं उन लोगों को जिन की दूसरे लोग बेइतबार कहते हैं। हम उन पर इतबार करते हैं जो आज एतराज़ करते हैं । मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस बात का मुझ से तो कोई वासता नहीं लेकिन यह जो Deputy Commissioner का ज़िक्र किया गया है कि District Magistrate को अख्तियारात न दिये जाएँ मैं नहीं समझता कि अगर District Magistrate को अख्तियारात दिए जाएं तो कौन सी खराबी पैदा होगी । District Magistrate की overall responsibility है ज़िला के law and order की और यह कहा गया है कि उस को Superintendent, Jail, के अख्तियार में दे दिया जाए । Superintendent, Jail, भी Deputy Commissioner के मातहत होता है। जहां तक executive अख्तियारात हैं ऐसा कोई Deputy Commissioner नहीं होगा जो कि ग़ैरज़िम्मेदारी के साथ यह करे कि arbitrarily अपना हुक्म जारी करे कि इस कैदी को छोड़ो या न छोड़ो । वह Superintendent, Jail, से report तलब करेगा। Report तलब करने के बाद, history ticket देखने के बाद District Magistrate फैसला करेगा कि इस आदमी को छोड़ना मुनासिब है इस को छुट्टी देना मुनासिब है या ग़ैरमुनासिब है । इसलिये Deputy Commissioner को ये अख्तियारात देना नावाजब या गैरवाजब नहीं है ।

मैं एक suggestion देना चाहता हूँ कि बाज़ जरायम ऐसे हैं कि इनसान provocation में आ कर कई दफा नावाजब और नाज़ेबा काम कर बैठता है कि उस की

तलाफी नहीं हो सकती है । उस का कोई इरादा नहीं होता । वक्ती तौर पर वह चीज़ पैदा हुई ; उस वक्त उस ने कोई ऐसी हरकत कर दी । लेकिन बाज़ जरायम ऐसे हैं जो दीदा दानिस्ता, deliberately, knowingly, purposely किए जाते हैं । उन में किसी किस्म की रियायत नहीं करनी चाहिये । मसलन smuggling, black-marketing या rape है । इस किस्म के जो जरायम हैं मैं समझता हूँ इन में रियायत देना मुनासिब न होगा । अब हमारे बजुर्ग सुमेर सिह जी ने फरमाया है कि जनाब, अगर रियायत दी गई तो क्या होगा कि जरायम की तादाद बढ़ेगी । इस से law and order खराब होगा । आज इस बात का बड़ा फख्र है। पहले अंग्रेज़ों के ज़माने में सज़ाएं दी जाती थीं बतौर revenge के, बतौर एक बदला और इंतकाम लेने के । आज सज़ा देने का मतलब यह है कि थोड़े अर्सा में, जितने की कि एक आदमी को सज़ा मिले, उस को reform करें, उस को इसलाह करें, ताकि एक अच्छे इनसान की हैसियत से वह जेल से बाहर आए और मुल्क का एक अच्छा citizen साबत हो। यह psychology है । उस पर असर हो और वह यह महसूस करे कि जो कुछ मैं ने किया गलत किया। दुनिया मेरे साथ हमदर्दी करती है । मैं ने दुनिया से यह सलूक किया था, उस के नतीजा के तौर पर मुझे कैद भुगतनी पड़ी, मगर दुनिया फिर भी मुझ से रियायत करती है । Smuggling, black-marketing और rape में कोई रियायत नहीं होनी चाहिये और कोई छुट्टी वगैरह नहीं देनी चाहिए। यह जुर्म वह आदमी दीदा दानिस्ता करता है। दूसरे जारायम कोई अपने पेट की खातर भूका मरता हुआ करता है। जो लोग Smuggling या black-marketing करते हैं यह अपने पेट की खातर या भूख की वजह से नहीं करते । इन के पेट तो इतने ऊँचे हैं, बिलकुल बाहर निकले हुए हैं, तोंदे हैं। ये लोग तुंदैल हैं । इन तुंदैलों के साथ किसी किसम की कोई रियायत करनी मैं समझता हूँ उन ग़रीब लोगों के साथ, उन लोगों के साथ जो बेचारे मौसूम हैं, ज़ुल्म करना होगा। फार्सी की एक आम कहावत है :—

"बा बदां नेकी करदन चुनां अस्त,
कि बद कर्दन बराए नेक मरदां।"

बदों के साथ नेकी करना ऐसे है जैसे नेक के साथ बदी करना । ये वे लोग हैं जो कौम के घातक हैं, मुल्क के घातक हैं । इन के साथ किसी किस्म की कोई रियायत नहीं करनी चाहिये ।

बाकी मैं अपनी सरकार को यहां इस Bill के पेश करने के लिये मुबारकबाद पेश करता हूँ । यह एक तरक्की पसंद कदम है जो सरकार ने उठाया है ।

**उद्योग मंत्री** (श्री मोहन लाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस Bill के मुताल्लिक जो सवाल उठाया गया है, इस की वजह से मुझे कुछ हैरानी भी हुई । मेरे एक पुराने साथी की तरफ़ से कहा गया कि उन को यह समझ ही नहीं लगी कि यह Bill लाया क्यों गया है । उन्हों ने यह बात कई बार दुहराई थी । जहां तक इस Bill की ज़रूरत का सवाल है वह तो Bill के objects and reasons में दी हुई है ।

[उद्योग मन्त्री]
और उस में काफी वज़न है । जब एक prisoner की parole या furlough पर रिहाई होती है तो वह executive order के ज़रिये होती है । और यहां पै भी executive order के ज़रिये कोई बात हो उस में कोई न कोई ऐसी बात हो जाती है जिस पे दोबारा सोचने की ज़रूरत होती है । पाबंदी नहीं होती है कानून की। एक तो यह सवाल है कि कानून वाज़ह तौर पे हो, साफ तौर पे हो कि किन वजूहात की बिना पर किन हालात में parole की इजाज़त हो सकती है, parole पर रिहाई हो सकती है, किन हालात में furlough पर रिहाई हो सकती है । इस का वाज़ह तौर पर कानून आ जाये ; इस में क्या हर्ज़ वाली बात है । मुझे तो इस बात की समझ नहीं आई । जो बात executive instruction से हो उस में कोई मुबालगा हो सकता है, कई दफा ग़लतफहमी हो जाती है । मुख्तलिफ interpretations की वजह से काम करने में, कोई मुतज़ाद order भी हो जाता है । यह एक इनसानी बात होती है । मेरे एक भाई ने कहा कि कानून की पाबंदी होनी चाहिये । मुझे तो इस बात की समझ नहीं आई जो उन्होंने कहा कि इस का इस्तेमाल दूसरे ढंग से होगा । पहले क्या होता था ? यह सिलसिला देर से जारी है जैसा कि Bill के objects and reasons में यह बात कही गई और उस को एक कानूनी शक्ल दी जा रही है । अब रही यह बात कि parole और furlough का provision करने की क्या जरूरत है । कुछ मेम्बर साहिबान ने इस के मुताल्लिक पहले काफी कुछ कहा । तो अब मैं कुछ कहने की ज़रूरत महसूस नहीं करता । लेकिन आज हम इस बात को नज़रअंदाज़ नहीं कर सकते । यह हकीकत है कि आज की जो policy है वह prisoner को reform करने की policy है। स्यासी दुनिया के किसी जुर्म में भी उस से कोई बदला लेने की policy आज नहीं है । अगर हम अपनी reform करने की policy की वजह से किसी prisoner को भी, prisoners के कुछ हिस्से को भी, अच्छे शहरी बना कर, अच्छे इनसान बना कर निकाले तो यह एक फख्र की बात है । Prisoners के मुताल्लिक जो भी rules बन रहे हैं या Government जो काम करती है उस का आधार वही policy है कि prisoner को reform किया जाए । सज़ा बदले की नियत से न दी जाए और उसे सिर्फ इस ग़र्ज़ से बंद न रखा जाए कि उस ने जुर्म किया है । हो सकता है कि बदकिस्मती से उस ने अचानक ही कोई जुर्म कर लिया हो ; वह जुर्म करने का आदि न हो उस की नियत भी जुर्म करने की न हो किसी इनसानी कमजोरी की वजह से फौरी तौर पर जुर्म हो जाता है । इसलिये reforms की पालिसी को जारी रखा जाए यह हमारी considered policy है । इसी लिये parole और furlough का जो provision है उस को कानूनी शकल दी जा रही है। पेश्तर इस के कि मैं कुछ और कहूँ मैं बताना चाहता हूँ कि parole और furlough का जो फर्क़ इस बिल में रखा गया है वह इस लिये रखा गया है कि मैंबर साहिबान जब इस की clauses पर बात करें तो इस को सामने रखेंगे । बहुत सी बातें जब यहां कहीं गईं तो parole और furlough के फर्क़ को मद्देनज़र नहीं रखा गया । Parole पर चार हालतों में रिहाई हो सकेगी । पहले यह कि Prisoner के खानदान में कोई

मौत हो जाती है । दूसरी यह कि उस के लड़के या लड़की की शादी है । तीसरी यह कि काश्तकारी के काम के लिये अपनी ज़मीन बिजाई करनी है या फसल की कटाई करनी हो मगर वह भी खास हालतों में । चार हालतें तो यह हैं और भी कोई sufficient cause हो जो कि इस वक्त तसव्वर नहीं किया जा सकता लेकिन कोई भी कारण हो सकता है तो उस हालत में उस को parole पर छुट्टी मिल सकती है । अब आप देखिए कि कौनसी ऐसी बात है जिस पर एतराज़ हो सकता है । अगर किसी के घर में मर्ग हो जाए किसी नज़दीकी रिश्तेदार की, जिस का हवाला बिल में definition में दिया हुआ है, तो अगर वह 2 weeks, 15 दिन के लिये छुट्टी पर घर चला जाता है तो इस में कौन सी बुरी बात है । यह तो इनसानियत का तकाज़ा है । मुझे पता नहीं है कि लड़के या लड़की की शादी पर क्यों एतराज़ किया गया । फिर खास हालात में काश्त-कारी के काम के लिये हम ने यह सहूलत उन prisoners को भी दी है जो कि बिजाई या कटाई के लिये बाहर जाना चाहते हों । वह भी उन हालात में जब कि उन का कोई और नज़दीकी रिश्तेदार न हो जो कि यह काम कर सकता हो । मैं नहीं समझ सका कि इस बात पर भी एतराज़ क्यों हो । आज हमारे सामने food का problem है । काश्तकारी की कितनी ज़्यादा ज़रूरत है । अगर कोई Prisoner चंद दिनों के लिये या एक महीने के लिये फसल की बिजाई या कटाई करने के लिये छुट्टी पर जाता है तो कौन सी दिक्कत आ जाएगी, कौन सी मुसीबत आ जाएगी । यह तो अच्छा काम है । अन्न ज़्यादा होगा । इस में तो देश और कौम का भला है । एक बात ज़रूरी है जिस को मेम्बर साहिबान ने खास तौर पर ध्यान में नहीं रखा । वह यह कि जहां तक furlough का concern है यह तो सिर्फ लम्बी सज़ा वालों को मिल सकेगी । जिन कैदियों की सज़ा कम से कम पांच साल है उन को मिल सकेगी । साथ ही साथ यह शर्त भी है कि वह तीन साल की सज़ा पहले काट चुका हो । कुछ पाबंदियां और भी लगाई गई हैं कि इन हालात में furlough की इजाज़त नहीं होगी । दो तीन offences का ज़िक्र किया गया है । मैम्बर साहिबान ने गवर्नमेण्ट का ध्यान इस तरफ़ भी दिलाया है कि जहां पर dacoity और robbery की provision रखी गई है वहां पर smugglers का नाम भी आ जाना चाहिये ।

**ਪੰਡਿਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ** : ਇਹ without remission ਹੈ ਜਾਂ with remission ਹੈ।

**उद्योग मंत्री** : Excluding remission है । यह तो हो सकता है । इस में कोई बात नहीं है । Material फर्क यह है कि Parole पर जितनी रिहाई होगी, जितने दिन वह prisoner बाहर रहेगा, उस की सज़ा जो चल रही है वह उस में शुमार नहीं होंगे । अगर कोई शादी है और वह दो हफ्ते या एक महीना बाहर रहता है तो यह period काटी हुई सज़ा में शुमार नहीं होंगे । जहां तक furlough का ताल्लुक है उस में रिहाई के दिन शुमार होंगे । इतना ही दोनों में फर्क है । आप prisoners को अपना काश्तकारी का काम करने के लिए concession देते हैं । उस का advantage

[उद्योग मंत्री]
कुछ उस का होता है और कुछ आप को होता है । एक मैम्बर साहिब ने कहा कि Prisoners बार बार बाहर जाएंगे । वे बार बार नहीं जाएंगे । फसल के मौके पर ही जाएंगे । फिर हम दरियाफ्त कर के ही भेजेंगे । दूसरी बात यह है कि इस में बार बार बाहर जाने की attraction नहीं रह जाती जब कि बाहर रह कर गुज़ारे हुए दिन सज़ा में शुमार नहीं होंगे । इतनी ज्यादा अहमियत बाहर जाने की नहीं रह जाती । बाहर जाएगा तो वह किसी खास काम के लिए ही बाहर जाएगा । जहां तक furlough का ताल्लुक है इस में हम ने provision रख दी है कि इस का advantage habitual offenders को नहीं होगा, उन को नहीं मिलेगा । बाकी offences भी रख दिए हैं । इस में और क्या शामिल हो इस पर विचार किया जा सकता है । यही कारण है कि इस sub-clause में provision रखी गई है कि अगर गवर्नमैंट मुनासिब समझे तो और जुर्मों पर भी इस provision को लागू कर सकती है, और इस के मुताल्लिक फैसला कर सकती है । इस stage पर बड़ा मुश्किल हो जाता है कि सारी provision को Act में रखें। हो सकता है कि smuggling को रख लें या किसी और को भी रख लें । आप देखें कि long termers को यह concession दिया जाएगा---जिन की सज़ा कम से कम पांच साल हो और तीन साल वह काट चुका हो, उसी पर यह दफा लागू होगा । हो सकता है कि सारे जुर्मों में इतनी लम्बी सज़ा न हो सके । एक बात और कही गई कि District Magistrate की consultation की provision रखी गई है यह क्यों रखी गई है । यह तो बहुत मुनासिब बात है । क्योंकि जो रिहाई law and order को बिना सामने रखने के होगी उस से law and order को नुकसान होगा । इस लिए रिहाई के वक्त यह बात मद्देनज़र रखनी पड़ेगी कि वह रिहाई किसी प्रकार भी law and order को बिगाड़ने वाली न हो, उस का असर उल्टा न हो--वह रिहाई खाह parole पर हो, खाह furlough पर हो । कोई कैदी छुट्टी पर जा कर रंजिश की वजह से किसी को कतल कर दे, या कोई चोरी का इतना आदी हो कि बाहर जा कर फिर चोरी कर ले या कोई और हालात पैदा कर दे जिन की वजह से उस की रिहाई का उल्टा असर पड़े तो आप इस बात से इत्तफाक करेंगे कि वह रिहाई ना मुनासिब होगी । गवर्नमैंट के पास तो यह सारी information नहीं होती । उस को पूछना पड़ता है Inspector-General of Prisons से भी कि जिस कैदी का हवाल ज़ेरे बहस है उस का conduct जेल में कैसा रहा, क्या वह इस बात का मुस्तहक है कि उस को रिहाई दी जाए । अगर वह बाहर जाएगा तो क्या उस का असर law and order को बिगाड़ने वाला तो नहीं होगा । अगर इस का चाल चलन जेल के अन्दर अच्छा रहा है तो क्या आप आशा रखते हैं कि बाहर भी अच्छा रहेगा ? ये सारी बातें मालूम करनी पड़ेंगी । जेल के बाहर जा कर उस का असर क्या होगा यह तो local officer ही जान सकता है । District Magistrate पुलिस से पूछेगा कुदरती

तौर पर पूछेगा । अपनी administrative machinery से पूछेगा, कुदरती तौर पर पूछेगा । वह दरियाफ्त करेगा कि जो कैदी बाहर जा रहा है उस का खिचाव या तनाव बाहर के लोगों से तो नहीं है । जो कैदी release हो कर बाहर जा रहा है हो सकता है कि उस को ही बाहर कतल कर दिया जाए या वह किसी को कतल कर दे । ऐसे हालात को लाज़मी तौर पर सामने रखना होगा। कोई केस करने से पहले इन बातों के मुताल्लिक किसी से दरियाफ्त करना लाज़मी होगा । वह agency कौन हो सकती है । District Magistrate की ही agency हो सकती है । District Magistrate को भी अपनी तसल्ली करने के लिए अपनी administration पुलिस पर rely करना पड़ता है । लेकिन ऐसी बात नहीं है कि जहां गवर्नमैंट को शक हो कि enquiry ठीक नहीं हुई या higher level पर officer ने mind apply नहीं किया तो गवर्नमैंट अन्धा धुंध हो उन की रिपोर्ट पर ही अपने order पास कर देगी । गवर्नमैंट रिपोर्ट मांगेगी तो ज़रूर लेकिन अच्छी तरह से देखकर और दरियाफ्त कर के orders करेगी । इस लिए consultation मुनासिब है, ज़रूरी है । लेकिन हर बात का फैसला तो वाकयात के मुताबिक होगा और इनसाफ के मुताबिक होगा ।

इस के अलावा एक बात और कही गई कि detainees को भी शामिल कर लेना चाहिए parole और furlough के provision में । मैं समझता हूं कि यह suggestion पेश करते हुए भी mis-conception से काम लिया गया है । डिप्टी स्पीकर साहिब, इस बिल का सम्बन्ध तो prisoners के good conduct के साथ है और 'prisoner' की definition दी गई है clause 2 में : Prisoner का मतलब यह है कि किसी जुर्म के basis पर जो व्यक्ति convict हुआ हो और उस बिना पर जिसे अदालत में सज़ा हुई हो (*Interruptions by Chaudhri Dharam Singh Rathi*) मैं रह न सकूं.............(*Laughter*) तो मैं यह कह रहा था कि prisoner वही है जिसे किसी जुर्म के कारण अदालत से सज़ा हुई हो । इस लिए यही definition रखी गई है यानी यह कानून केवल उन prisoners के लिए बनाया गया है जो सज़ा याफता हों । Detenues के मुताल्लिक यह कानून नहीं है । अगर मेरे दोस्त clause 2 में prisoner की definition को गौर से पढ़ें तो पता चलेगा कि यह बिल detenues के लिए नहीं है—वह इस के scope में नहीं आते । इस लिए उन पर इस के provisions को apply करने का सवाल ही पैदा नहीं होता ।

अब एक और clause है जिसके मुताल्लिक काफी चर्चा हुई कि गवर्नमैंट ने यह बात अपने अख्तियार में रख ली है कि अगर कोई danger हो जो likely हो security of state पर या maintenance of public

[उद्योग मंत्री]

order पर तो उस सूरत में prisoner की रिहाई नहीं होगी । मैं इस सम्बन्ध में कही गई इस बात का ज्यादा notice नहीं लेना कि साहिब ! इस provision का misuse होगा क्योंकि हर बिल पर ऐसी बातें opposition की तरफ से कही ही जाती हैं लेकिन मैं इस बात को समझने से कासिर हूं कि जिस की रिहाई से असर पड़े security of state पर तो उस की रिहाई की बाबत भी House के hon. Members की तरफ से मांग की जाए । मैं हैरान हूं कि उन जैसे ज़िम्मेदार आदमी यह बात कहें कि एक ऐसे prisoner को भी parole या furlough पर रिहा कर दो जिस के बाहर आने से security of state और maintenance of public order पर असर होता हो । आप इस बात को मानेंगे डिप्टी स्पीकर साहिब, कि public order को maintain करना ही गवर्नमैंट का पहला काम है । अगर ऐसे prisoners को रिहा कर दिया जाए जिस की रिहाई सीधे तौर पर इसी बात पर असर अंदाज़ होती हो तो फिर इस बिल का मनशा ही फौत हो जाता है । इस लिए मैं अर्ज़ करूं कि यह एतराज़ बिल्कुल गलत है ।

राठी साहब ने Motion दी है कि इसे public opinion के लिए circulate किया जाए । उन की इस मांग को खुद Opposition ने भी support नहीं किया । इस लिए उस की बाबत कोई खास बात तो जवाब देने की है नहीं । इस बिल के अन्दर बिल्कुल simple सा provision है—Parole और furlough का और जिन को Jail administration के साथ थोड़ा बहुत भी interest है उन की सीधे तौर पर जो राए हो सकती है वह यही कि इस को जल्दी और ज़रुर पास किया जाए । अगर कैदियों में सुधार लाने वाली इन चन्द clauses के बिल को भी dialatory process में डाला जाए तो फिर इसे यहां पर पेश करने का फायदा ही क्या है । मैं यह समझता हूं कि जब कोई चीज़ किसी के interest की हो—Prisoners के interest की हो या किसी भी class of people के interest की हो तो उन को फायदा पहुंचाने के लिए वह बिल जितनी जल्दी हो सके पास किया जाना चाहिए । उसमें dialatory tactics इस्तेमाल नहीं करना चाहिए । इस लिए public opinion के लिए भेजने वाली Motion की अहमियत मेरी समझ में नहीं आ सकी ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, जितने भी important points थे—सिद्धान्त के मैं ने उन को touch करने का यत्न किया है । Individual clauses के बारे में भी बहुत से मैम्बरान की तरफ से काफी कुछ कहा गया । उन बातों का जवाब मैं इस stage पर देना मुनासिब नहीं समझता क्योंकि ऐसी

ਵਡੇ ਵਡੇ mill-owners ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਗ਼ਰੀਬ ਲੋਕ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ । ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ hosiery ਦੀ industry ਤਬਾਹ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਕਿਉਂ ਜੇ yarn ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ, ਬੜੀਆਂ ਬੜੀਆਂ ਮਿਲਾਂ ਦੇ ਮਾਲਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ industry ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਸ ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਹੁਣ ਬੜੇ ਚੰਗੇ ਢੰਗ ਨਾਲ ਜਲਦੀ ਹੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਚੌਥੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਤਾਲੀਮ ਦੀ ਤਰਫ ਬੜਾ ਧਿਆਨ ਦਿੰਦੀ ਹੈ । ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਤਾਲੀਮ ਦੇਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੀ ਸਮਝਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਚਾਰ ਅਖਰ ਗੁਰਮੁਖੀ ਦੇ ਪੜ੍ਹਾ ਦਿਤੇ ਜਾ ਚਾਰ ਅਖਰ ਹਿੰਦੀ ਦੇ ਪੜ੍ਹਾ ਦਿਤੇ ਤਾਂ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਮਕਸਦ ਪੂਰਾ ਹੋ ਗਿਆ । ਜਾਂ ਦੋ ਚਾਰ ਸਵਾਲ ਹਿਸਾਬ ਦੇ ਕਢਣੇ ਸਿਖਾ ਦਿਤੇ ਜਾਂ ਚਾਰ ਅੱਖਰ ਹਿੰਦੀ ਦੇ ਪੜ੍ਹਾ ਦਿਤੇ ਤਾਂ ਸਮਝ ਲਿਆ ਕਿ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਮਤਲਬ ਪੂਰਾ ਹੋ ਗਿਆ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀਆਂ ਪਲਟਨਾਂ ਨੌਕਰੀ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਦੀ ਖਾਤਰ M. L. A.s ਦੇ ਗਿਰਦ ਚੱਕਰ ਕਟਦੀਆਂ ਰਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ । ਕਾਂਗ੍ਰਸੀ M. L. A.s ਦੇ ਗਿਰਦ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਫਿਰਨਾ ਹੀ ਹੋਇਆ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵਾਕਫੀਅਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਨੌਕਰ ਕਰਵਾ ਸਕਦੇ ਹਨ ਪਰ ਉਹ Opposition ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੇ ਵੀ ਤਰਲੇ ਕਢਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨੌਕਰੀ ਮਿਲ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਤਾਲੀਮ ਅਜਿਹੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ 14, 14, ਅਤੇ 16, 16 ਜਮਾਤਾਂ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਵੀ ਲੋਕੀ ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮਤ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ ਨਾ ਜਤਨ ਕਰਨ । ਬਲਕਿ ਹੋਰ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ ਆਪਣੀ ਰੋਟੀ ਕਮਾ ਸਕਣ । ਪਹਿਲੇ ਕਹਿੰਦੇ ਸਨ ਕਿ ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਆਦਮੀ Scheduled Castes ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ । ਪਰ ਹੁਣ ਤਾਂ Scheduled Castes ਵਿਚ ਵੀ ਬੇਸ਼ੁਮਾਰ ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਆਦਮੀ ਫਿਰਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ । ਤਾਲੀਮ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ re-orientate ਕਰਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕ ਪੜ੍ਹ ਲਿਖ ਕੇ ਬੇਕਾਰ ਨਾ ਹੋ ਜਾਣ । ਪੜ੍ਹੇ ਲਿਖੇ ਲੋਕ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਖੇਤੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਉਹ manual labour ਨੂੰ ਹਤਕ ਸਮਝਣਾ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਤਾਲੀਮ ਅਜਿਹੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਨੂੰ ਹਾਸਲ ਕਰਕੇ ਲੋਕੀਂ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਸਿਖਣ ਅਤੇ ਚੰਗੇ ਸ਼ਹਿਰੀ ਬਣਨ, clerks ਦੀ ਨੌਕਰੀ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ M. L. A.s ਦੇ flats ਦੇ ਦਵਾਲੇ ਨਾ ਘੁੰਮਦੇ ਰਹਿਣ । ਇਹ ਬੰਦੋਬਸਤ ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਐਨਾ ਕਹਿਕੇ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

चौधरी इन्द्र सिंह (जींद जैनरल) : अध्यक्ष महोदय, चौधरी श्री चन्द जी ने जो प्रस्ताव गवर्नर साहिब के एड्रैस के बारे में शुक्रिया का रखा है उस के मुताल्लिक में अपने ग्रुप के और अपने विचार सदन के सामने रखने के लिये खड़ा हुआ हूं । मैं ने एड्रैस को बड़े गौर से पढ़ा है और बड़े ध्यान से कोशिश की है कि मैं इस को समझ कर किसी नतीजे पर पहुंच सकूं । लेकिन मुझे यह कहते हुए अफसोस होता है कि यह गवर्नर का एड्रैस बिलकुल lifeless है और गवर्नमेंट के जो काम हैं उन का mechanical narration है । मैं यह भी अर्ज करूंगा कि मैं ने बार बार पढ़ने के बाद ऐसा ही महसूस किया है कि जैसे किसी अखबार में Republic Day Edition में कोई article

[चौधरी इन्द्र सिंह]

दे दिया गया हो। इस से ज्यादा इस की कोई कीमत नहीं है। इस की कोई वुकअत नहीं। मैं समझता हूं कि यह महज़ विधान के तहत रस्मी तौर पर ही हाउस में पेश किया गया है। अगर इस को दूसरी तरह से देखा जाए तो मैं कहूंगा कि यह एक मामूली पहलू है जिस को सरकार की तरफ से रोशन पहलू बना कर पेश करने की कोशिश की गई है। लेकिन जो पहलू लोगों की नज़रों में बहुत ज़रूरी है, जिस की कीमत है, जिस का ताल्लुक लोगों की तकलीफ से है लोगों के दुख से है, जिस का ताल्लुक लोगों के रोज़मर्रा के मसले से है, उस पहलू को हाउस के सामने रखने की कोशिश नहीं की गई। वह पहलू यह है कि आये दिन पुलिस की ज़्यादतियां होती हैं, corruption के मामलात सरकार के नोटिस में आते हैं। ये चाहे मानें या न मानें यह अलग बात है। किस तरीके से सरकार की मशीनरी काम करती है इस के बारे में रोज़ शिकायात आती हैं, red tapism के बारे में रोज़ शिकायतें सरकार के पास आती हैं। यही नहीं बेरोज़गारी मुंह फाड़े खाने को दौड़ती है। हज़ारों नौजवान रोज़गार की तलाश में मारे मारे भटकते फिरते हैं और दर दर की ठोकरें खाते फिरते हैं। इस मसले को सरकार किस तरह से हल करना चाहती है इस के बारे में उस की क्या नीति है, इस का कोई ज़िक्र ऐड्रस में नहीं किया गया। मैं समझता हुं कि यह मसला इतना बुनियादी है और इस का लोगों के जीवन के साथ इतना गहरा सम्बन्ध है कि इस के बारे में सरकार को बहुत पहले सोच लेना चाहिये था। लेकिन यह मसला इस वक्त ऐसी खतरनाक सूरत अख्तियार कर गया है कि इस का ज़िक्र करते हुए सरकार घबराती है। यही वजह है कि गवर्नर के एड्रैस में इस का ज़िक्र नहीं किया गया।

इस से आगे मैं आप की तवज्जुह और आप की मार्फत हाउस की ओर सरकार की तवज्जुह law and order की जो पोज़ीशन स्टेट में है उस की तरफ दिलाना चाहता हूं। law and order का मसला हर शहर, हर गांव में इनसान की ज़िन्दगी के साथ गहरा ताल्लुक रखता है। जहां यह कहा गया है कि स्टेट के अंदर law and order की हालत बड़ी अच्छी है मैं समझता हूं कि यह नहीं है। सरकार का यह दावा बिलकुल गलत है। यह ठीक है कि सरकार आज अक्सरियत में है और अपने इस दावे को सच्चा साबित करने के लिये वोटों का सहारा ले, लेकिन हकीकत यही है कि crimes बढ़े हैं कम बिलकुल नहीं हुए, जैसा कि फिरोज़ गांधी ने अपनी बयानात में बताया है। कई हालतों में crimes की details नहीं दी जातीं। उन में heinous और serious crimes शामिल हैं। बहुत से केसिज़ ऐसे होते हैं जिन को कि पुलिस दर्ज ही नहीं करती। इस के इलावा मैं आप से कहना चाहता हूं कि बहुत से केसिज ऐसे होते हैं जिन को कि पुलिस खुद करवाने की ज़िम्मेदार है। पुलिस के इशारे पर ऐसी वारदातें की जाती हैं। मैं law and order की पोज़ीशन मुख्तलिफ पहलुओं से आप के सामने रखूंगा ताकि हाउस के सामने मुख्तलिफ नज़रिए आ जाएं। यह हकीकत है और मेरा मुद्दा हरगिज यह नहीं है कि जो सरकार वोट ले कर कामयाब हुई है उस को बदनाम करूं। बल्कि मेरा यह मुद्दा है कि मैं हाउस के सामने facts रखूं। यह कोई isolated instances नहीं हैं। अगर isolated instances को इकट्ठा किया जाए तो एक पुलन्दा बन सकता है।

मेरा मतलब यह है कि सरकार जो खुदाई दावा law and order के सिलसिले में करती है वह गलत और झूठा है। (*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*) जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं सदन के सामने जस्टिस हरबंस सिह, जो कि हाई कोर्ट के जज हैं, के वह remarks रखना चाहता हूं जो कि उन्होंने श्री राजा राम के केस में पास किये जो कि ज़ीरा के रहने वाले हैं और जिन का चालान पुलिस ने फिरोज़पुर के Additional District and Sessions Judge के पास किया था। हकूमत की आंखें इन को सुन कर खुलनी चाहिएं। इस के इलावा और भी बहुत से केसिज़ हैं जिन में जज साहिबान ने ऐसी observations कीं जिन को कि हाउस जानता है। जिस केस का मैं ज़िक्र करने लगा हूं उस में हाई कोर्ट के जज साहिब ने न सिर्फ पुलिस अफसर और method of investigation के बारे में ही अपने ख्यालात का इज़हार किया है बल्कि इस बात का भी इज़हार किया है कि आज कल किस तरह से magistracy गवर्नमैंट के नीचे काम करती है। उन्होंने observe किया है :

> "I may remark that this case shows how not only the Police officials sometimes act in an irresponsible manner, but the learned Magistrate while disposing of cases under summary procedure pay scant attention to the law and procedure with the result that the citizens are put to unnecessary inconvenience and expense".

यही नहीं। मैं आप को वह बातें बताऊंगा कि किस तरह से police अपने कसूर और गुनाहों को छिपाने के लिये इकदाम करती है। डिप्टी स्पीकर साहब, ज़िला संगरूर में नाजायज़ अफ़ीम बरामद हुई—दो अढ़ाई मन अफीम बरामद हुई। उसी कार में जो इस सिलसिले में पकड़ी गई और ज़ब्त की गई; $2\frac{1}{2}$ तीन मन अफ़ीम और मौजूद थी। जिस police constable को इस का सुराग मिला जब उस ने बताया कि अढ़ाई तीन मन के करीब मज़ीद अफ़ीम कार की body के अन्दर छिपी पड़ी है और जो police का incharge है वह खुद smuggling करता है और उसे बेचता है तो उस को किसी बहाने वहां थाने से लडाकोठी के पास, रजवाहे के नज़दीक ले जा कर कत्ल कर दिया गया। उस की कोई report दर्ज नहीं की गई, कोई तहकीकात नहीं की गई। उसे सिर्फ इस लिये कत्ल करवाया गया कि उस ने इस बात की report की कि अढ़ाई तीन मन के करीब नाजायज अफ़ीम पुलिस के कब्ज़े में है जो कि smuggle करके बेची जाने वाली है। क्या यही है law and order की चमकीली और रौशन तस्वीर जिस को गवर्नर साहब के Address के अन्दर paint करने की कोशिश की गई है? इसी पर बस नहीं। हर तरफ अन्धेर मचा हुआ है। अभी बहुत देर की बात नहीं। पिछले दिनों की ही बात है कि पटियाला के अन्दर जब दो nurses हस्पताल की duty से फारिग हो कर घर जा रही थीं तो सरे बाजार उनमें से एक को जिस का नाम सरोज बाला था, shoot किया गया। इस के अलावा मुख्तलिफ मकामात की कई crimes की मिसालें पेश की जा सकती हैं जिन से पता चलता है कि पंजाब में law and order की हालत किस low पाए तक पहुंच चुकी है। इसी तरह एक गांव में एक पटवारी को जिस का नाम मंगलसेन सैनी है, कत्ल किया गया।

[चौधरी इन्द्र सिंह]

मैं एक और गांव की मिसाल देता हूं। Leader of the Opposition भी इस बात को जानते हैं। एक गांव ढानी है जो कि मेरे हल्के में और तहसील में है। उस गांव की ज़मीन Court of Wards के तहत है हालांकि पंजाब भर में किसी भी जगह Court of Wards नहीं हैं और वहां इस लिये है क्योंकि उस गांव का ताल्लुक चीफ मिनिस्टर साहब के साहिबज़ादे से है और उस ज़मीन को खाली करवाना था। मुजारे वहां चार साल से लगातार बैठे आए हैं लेकिन तंग करके, ज़बरदस्ती निकाला गया जो अब बेकार और बे-दरोदीवार बैठे हैं। उन्होंने सब यत्न किये, सभी दरवाज़े खटखटाए लेकिन कोई सुनवाई नहीं हुई। इस तरह से उन्होंने दुबारा गांव पर कब्ज़ा कर लिया और उन बेचारों की 600 बीघे ज़मीन छीन ली। यह law and order की हालत है। यह है उन मुज़ारों की बाबत एक मिसाल जिन की हमदर्दी का यह सरकारी बैंचों पर बैठने वाले दम भरते नहीं थकते और जो कहते हैं कि हमीं उन के सब से बड़े हितैशी हैं। उन लोगों ने S.D.M. के पास फरियाद की, थाने में report की, S.P. और दीगर अफसरान के पास शिकायतें कीं लेकिन उन के कान पर जूं तक न रींगी। जनाब यह एक ही मिसाल नहीं अनेकों ऐसी मिसालें हैं जिन्हें in details बयान करने के लिये मेरे पास वक्त नहीं है। Crimes के सम्बन्ध में मैं आप को उस report का हवाला देता हूं जो पिछले दिसम्बर में State Government की तरफ से शाया की गई। उन्होंने बताया कि State के अन्दर दिसम्बर 59 में

(1) 42 murders और

(2) 28 kidnapping

के cases हुए। इस के अलावा भी ऐसे cases हैं जिन का ज़िक्र सरकारी reports में भी नहीं किया जाता। एक जगह पर handgrenade फैंका गया जिस से एक आदमी ज़ख्मी हुआ और दो औरतें मारी गईं। इस तरह आप को कई ऐसे cases मिलेंगे जहां पर कि पटवारियों के कत्ल होते हैं, police officials को कत्ल किया जाता है; मुजारों के हक की रक्षा नहीं की जाती, police officers खुद smuggling करते हैं लेकिन बावजूद इन सभी हालात के गवर्नर साहब के Address में बताया गया है कि law and order की हालत हर तरफ अच्छी है।

Corruption के बारे में भी काफी कुछ कहा गया है लेकिन जिस अन्दाज़ से गवर्नमेंट की तरफ से बयान दिया गया है हालात बिल्कुल उस के बरअक्स हैं। जनाब मैं खुद पंजाब गवर्नमेंट की अपनी तैनात की हुई committees और गवर्नमेंट आफ इंडिया की शाया की हुई reports के आधार पर हवाले देकर यह साबित कर सकता हूं कि तमाम की तमाम गवर्नमेंट एक embodiment of corruption है। इस के अलावा और कुछ नहीं।

Hoist Chamber के collapse होने का ज़िक्र हुआ। आप देखें कि उस की वजह से भी State को कितना नुक्सान हुआ। इस के क्या कारण थे, किस की negligence का यह नतीजा हुआ, किस तरह की corruption इस की

background में होती रही, इस का सरकारी और गैर-सरकारी दोनों किस्म की reports से पता चल जाता है। इस की वजह से बिजली बन्द हुई, आटे की चक्कियां बिजली न मिलने से बन्द हुई, पानी से नुक्सान हुआ, वहां पर काम करने वाले कर्मचारियों और मज़दूरों का जानी नुक्सान हुआ और इस के साथ अब वहां भाखड़ा पर काम कर रहे मज़दूरों की छांटी हो रही है। डिप्टी स्पीकर साहब, आप खुद अन्दाज़ा लगाएं कि एक तो बढ़ती हुई महंगाई और दूसरे बेरोज़गारी उन बेचारों का कैसे गुज़र हो सकता है! यह सरकार बड़े बड़े बुलन्द दावे करती है। लेकिन अभी food situation पर बयान दिये 24 घंटे भी नहीं हो पाए थे कि मिलाप—जो कि एक semi-Government अखबार है, के मुताबिक नंगल में गंदम का भाव २३ रुपए मन तक चढ़ गया है। अम्बाला की ही बात ले लें। वहां D.C. साहब ने एक depot पर छापा मारा तो वहां कोई बोरी आटे की न मिली। ऊना के अन्दर सात दिन से आटे की supply बन्द है। इन हालात में Hoist Chamber के collapse का बिजली की supply पर और उस के नतीजा के तौर पर चक्कियों के बन्द हो जाने से लोगों को ration की supply पर क्या असर पड़ता है, इस का भविष्य में लोगों के रोज़गार पर क्या असर पड़ता है; यह देखने वाली बात है। इस लिये मैं आप को बताऊं कि यह जो गवर्नर साहब के Address में "सब अच्छा, सब अच्छा" का गुण गान किया गया है; यह ऐसी बात नहीं है। मैं अर्ज़ करूं कि Hoist Chamber की इस दुर्घटना से हरेक को बड़ा दुःख और अफसोस हुआ है। लेकिन जो report Bhakra-Nangal से सम्बन्धित High-Powered Committee ने भाखड़ा के सिलसिले में सन 1956-57 में दी उसका एक पैरा मैं आप के notice में लाना चाहता हूं। इस से इन की सारी कली खुल जाएगी। इस से मालूम हो जाएगा कि Hoist Chamber कभी collapse न होता अगर administration में corruption न होती, काम करने में negligence न हुई होती। अगर इन दोनों बुराइयों पर शुरु से check रखा जाता तो बिजली की supply बन्द न होती, चक्कियों में आटे की पिसाई बन्द न होती, मजदूरों की छांटी करके उन्हें भूखों न मारा जाता अगर उसी वक्त एहतियात से काम लिया जाता। उस रिपोर्ट के chapter 15 में जो कि page 114 पर है लिखा है...........

> "We can now sum up. The total works expenditure on the Nangal Hydel Channel and the Bhakra Canals including the Bist Doab Canal is reported as Rs 3,807 lakhs. We have ourselves examined works costing nearly Rs 900 lakhs. The excesses which we have discussed come to Rs 50 lakhs. These excesses are, of course, illustrative and not exhaustive. As we have already mentioned in para 6.2, it would not be safe to generalise further. The bulk of the excess expenditure concerns earth work, but apart from that, there has been considerable abuse of the powers of local purchase and misinterpretation of the Schedule of Rates. Dishonesty and neglect have both contributed to these excesses......".

This is what has been stated by the High-powered Committee in respect of 'dishonesty and neglect'. What more proof do they want ?

इस के अलावा जनाब, मैं Government of India की एक report भी जो कि 1957 में शाया हुई, आप के सामने पेश करना चाहता

[चौधरी इन्द्र सिंह]

हूं। जो बड़ी बुलन्द आवाज के साथ दावे करते हैं कि हम ने नागपुर सैशन के resolutions को फौरी तौर पर implement करना है, जो इस बात का दावा करते हैं कि हम ने land को ceiling मुकर्रर करके landless और ejected tenants को जमीनों पर बसाना है, जो बार बार यह कहते नहीं थकते कि Co-operative Societies का मुल्क में जाल बिछाना है और जिन के मुतािल्लक गवर्नर साहब ने अपने Address में figures भी दी हैं, पसे मंजर वह क्या कुछ कर रहे हैं इस की एक तस्वीर भी मैं आप के सामने और आप की मार्फत इस August House के रूबरू पेश करना चाहता हूं। Co-operative Societies की बाबत भारत सरकार की Darling report में इन की activities की जिन लफ़ज़ों में तारीफ की गई है उन का ज़रा मुलाहिज़ा फरमाएं। इस में पंजाब की बाबत एक अलग chapter है। Page 20 पर para 56-57 में लिखा है—

> "In the Punjab it may also be the case elsewhere—there has also been a tendency to register societies whose members have joined together solely to take advantage of Government's financial and other concessions to co-operative societies ;......".

तो ऐसे आदमी कौन हो सकते हैं ? इनके अपने परवरदा आदमी ही ऐसा काम कर सकते हैं जो financial aid लेने की खातिर आपस में मिल कर Co-operative Societies का ढोंग खड़ा करते हैं। ज़रा इसको आगे पढ़िए—

> "......perhaps, too, to borrow from Central Banks at a comparatively low rate of interest. A typical example is the Co-operative Transport Society formed by its promoters for their exclusive benefit with no regard to those who use the transport. I even heard of a Cinema Society formed on similar lines. Such Societies have not as their object, the promotion of the economic interests of their members, in accordance with co-operative principles......".

para 57 of the Report reads—

> "Some of the Co-operative Farming Societies have also been formed less to practise genuine collective Farming than to obtain the very liberal assistance granted by the State Governments to promote this type of Farming. Some or little more than family concerns, a few members of which do the farming with the help of paid labour while the other members employ themselves in other occupations".

तो जनाब, यह report Central Government की अपनी report है जो कि पूरी तरह से survey करने के बाद लिखी गई। मैं नहीं समझता कि जब Government of India के मुकर्रर शुदा Commission इनको इस तरह के certificates देते हैं, इन के अपने मुकर्रर शुदा Commission administration की बुराइयों का पर्दा फाश करते हैं तो corruption के लिये और कौन सी बात बाकी रह जाती है।

यह तो बताया मैं ने भाखड़ा की corruption की बाबत, Co-operative Societies में हो रही corruption की बाबत। अब मैं आप को बताता हूं कि किस तरह

थानों के अन्दर, पुलिस के अन्दर corruption का बाजार गर्म है। तहसील सोनीपत के एक nationalist के खिलाफ 420 I.P.C. के तहत दो case दर्ज हुए। अब वहां पर यह एक आम rumour है कि दो लाख रुपया पेश करके उन cases को withdraw करवाया जा रहा है। मैं चाहता हूं कि यह बात गलत हो लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिब, वहां पर एक बड़ी तेज rumour चल रही है जिस का मैं ने जिक्र किया। मैं जानता हूं कि government benches पर से इसे कोई साहब भी deny नहीं कर सकेंगे। इस के अलावा Land Reforms की भी चर्चा की गई। बड़े तमतराक से यह बताया गया है कि हम बड़ी तेज़ी से नागपुर के resolutions के मुताबक land reforms लाना चाहते हैं। ठीक है कि देश की पैदावार को बढ़ाने के लिये और अन्न के संकट को दूर करने के लिये फौरी तौर पर radical land reforms की अहमियत से कोई भी इनकार नहीं कर सकता। Social Justice इस बात की demand करती है कि landless tenants को बसने के लिये जगह मिलनी चाहिए और कांग्रेस सरकार के socialist pattern के साथ यह भी एक नारा है कि land to the tiller होनी चाहिए। मैं इस आदर्श को welcome करता हूं लेकिन सवाल तो यह है कि इसे किस हद तक implement किया गया है। जनाब डिप्टी स्पीकर साहब, सन् 1953 में पंजाब में Security of Lands Tenure Act पास हुआ। इसी तरह Pepsu में भी Tenancy and Agricultural Land Act सन 1955 में पास किया गया। दोनों कानून अर्सा सात साल से सूबा के अन्दर लागू हैं। तो डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं एक बात इन से पूछना चाहता हूं और वह इन के पिछले सालों के जो Governor's Addresses हैं उन के हवाले दे कर पूछना चाहता हूं। 1958 के Address में इस egislation के बारे में यह कहा गया था—

"Government is anxious to implement the provisions of the Punjab Security of Land Tenures Act, 1953, and the Pepsu Tenancy and Agricultural Lands Act, 1955, relating to assessment and utilization of surplus areas".

डिप्टी स्पीकर साहिब, 1958 को गुज़रे अब दो साल हो गए हैं तो क्या मैं गवर्नमैंट से पूछ सकता हूं कि कितना surplus area assess कर के बेजमीन tenants को इन्होंने दिया है। इस के बाद 1959 में गवर्नर का Address क्या कहता है ज़रा इस पर आप गौर फरमाएं—

"The work of assessment of surplus areas in the entire State is aimed to be completed soon and a number of ejected tenants will have been resettled by the end of 1959".

फिर कहते हैं कि हम बड़ी तरक्की के काम कर रहे हैं और यहां इतना land reforms का सिलसिला बना रहे हैं इस का ज़िक्र इस मौजूदा Address में किया गया है।

"The Agrarian Reforms programme is being pushed through with speed".

What is that speed, we do not know whether this is a mechanical speed or a manual speed.

It is further stated in the Governor's Address delivered by him the other day—

"The assessment of surplus area under the Punjab Security of Land Tenures Act, 1953, and the Pepsu Tenancy and Agricultural Lands Act, 1955, is in progress all over the State,......".

[चौधरी इन्द्र सिंह]

तो डिप्टी स्पीकर साहिब, हर session में जो position इन्होंने settlement of displaced tenants और surplus areas के बारे में ली है वह बिल्कुल गलत है। आज अभी चौधरी सिरी चन्द जी ने यह बात बड़े दावे के साथ कही है कि इन्होंने landless tenants के लिये surplus areas की ज़मीन ली है और उन्हें यह ज़मीन दे रहे हैं और इस के साथ यह भी दावा किया है कि tenancy laws में socialism लाने के लिये और land reforms करने के लिये यह हर session में amendments लाते रहे हैं। यह बात चाहे इन्होंने बड़े फख्र के साथ कही है पर मैं कहता हूं कि यह तो एक बड़ी defective बात है कि हर session में tenancy laws में तरमीमें लाने के बावजूद भी यह tenants को अभी तक ज़मीन पर बैठा नहीं सके। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह बात दावे के साथ कहता हूं कि इन्हें उन tenants को बसाने के लिये कोई ज्यादा जमीन मिलने वाली नहीं। यह तो इन्हें उस ज़मीन का कुल 7 हिस्सा जमीन ही मिलेगी। तो यह उन मुज़ारों को किस ज़मीन पर बैठाएंगे। (घंटी की आवाज़)

डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे चार पांच मिनट और दे दीजिए। मैं ने कुछ ज़रूरी चीज़ें अभी कहनी हैं। हमारे पंजाब में एक बहुत बड़ा section ऐसा है जिस को agricultural labourers कहा जाता है और जो rural life का 25 फीसदी हिस्सा है जो कि किसानों के साथ labour करते हैं और जिन्हें सीरीं कहा जाता है। इस तब्के के लिये इस सरकार ने इस महंगाई के ज़माने में क्या किया है। वे लोग अनाज की महंगाई के कारण पिसे जा रहे हैं और इस सरकार की तरफ से उन के लिये कोई cheap grain depots नहीं खोले जाते और न ही उन को और किसी तरह की protection दी जाती है। कल वज़ीर साहिब ने बड़े फख्र से यह बात कही थी—

All is good on food front.

खासतौर पर गन्दम की कीमत और चनों की कीमत बढ़ती जा रही हैं और तमाम हरियाना के अन्दर रोहतक, जीन्द, महेन्द्रगढ़ और गुड़गांव के बहुत से इलाकों में famine conditions हो गई हैं। यह ठीक है कि वज़ीर साहिब ने गुड़गांव के इलाके के लोगों को इसी वजह से कई लाख रुपये subsidy के तौर पर देने का इन्तज़ाम कर दिया है पर इस इलाके के अलावा भी तो और बहुत से ऐसे इलाके हैं जैसे जीन्द, झज्जर, महेन्द्रगढ़ के इलाके हैं जो कि इस वक्त famine की grip के अन्दर हैं लेकिन यह उनके लिये कुछ नहीं कर रहे हैं। उन इलाकों के उन agricultural labourers की इस महंगाई के ज़माने में क्या हालत होगी जो किसान के साथ काम करते हैं और जिन्हें सीरीं कहा जाता है और जो जमींदारों के कर्ज़खाह होते हैं और जो उन के पंजे से कभी निकल भी नहीं सकते क्योंकि Revenue records उन को support नहीं करते हालांकि सीरीं का हिस्सा होता है चाहे यह तीसरा हिस्सा हो चाहे कहीं चौथा हिस्सा हो लेकिन Revenue records में यह कुछ भी नहीं हैं। यह हिम्मत है इन की कि यह उन के लिये कुछ भी नहीं कर रहे।

फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, एक बात मैं Regional Formula के मुताल्लिक कहना चाहता हूं जिस की वजह से 1957 के बाद पंजाब का यह मौजूदा नकशा बना है। आज श्री हरभगवान मौदगिल ने इस चीज़ को किसी और तरह से कह कर टालने की कोशिश की है लेकिन यह बात बिल्कुल ठीक है कि 1957 में जब Regional Formula अमल में आया था तो उस वक्त पंजाब के लोगों का एक बहुत बड़ा section इस की हिमायत में था। इस में कोई शक नहीं और इस बात को कोई deny नहीं कर सकता कि जो उम्मीदें लोगों ने इस Regional Formula पर लगा रखी थीं वह इस से पूरी नहीं हुईं क्योंकि जो शक्ल इस के तहत Regional कमेटियों को दी गई है वह निहायत बोदी और बोसीदा है और इन से कुछ फायदा सूबे की जनता को नहीं पहुंचा और न ही यह properly function ही कर सकी हैं। इस का नतीजा यह हुआ है कि जो लोग धर्म के नाम पर लोगों के जज़बात को भड़काया करते थे और जो धर्म का सहारा लेते थे उन को इस से फिर मौका मिला है और आज हम देखते हैं कि दोनों तरफ से यह बात जारी है। मैं अपने साथी श्री बलदेव प्रकाश की बड़ी इज्ज़त करता हूं लेकिन मैं यह जरूर कहूंगा कि आज वह इस वजह से चिल्लाते हैं कि धर्म के नाम पर हरियाणा प्रान्त या पंजाबी सूबा नहीं बनना चाहिए और कहते हैं कि धर्म के नाम पर हिन्दू और सिख पंजाब का बटवारा नहीं कर सकते। क्योंकि वह जानते हैं कि अगर linguistic basis पर culture के लिहाज से और liability के basis पर और security of the State को देखते हुए अगर इस सूबे का बटवारा हो गया जिस के लिये हम सहमत हैं तो इससे उन की party की political death हो जायेगी। हम जहां linguistic basis पर और viability और culture के लिहाज़ से पंजाब का बटवारा चाहते हैं वहां हम ईमानदारी के साथ यह भी महसूस करते हैं कि इस वक्त जो पंजाबी सूबा और हरियाना प्रान्त की आवाज़ें उठाई जा रही हैं यह communal basis पर उठाई जा रही हैं। तो क्या ऐसी communal फ़िज़ा में सूबे का बटवारा होना चाहिये? आज जो हालत इस सूबे की है इस को देखते हुए हमें ईमानदारी के साथ यही कहना पड़ता है कि इस वक्त जो एक तरफ़ पंजाबी सूबे की बात चलती है वह communal है और वह एक community की, और एक ही section की demand है। मैं यह भी मानता हूं कि जब तक सारे sections इस के लिये सहमत न हों उस वक्त तक पंजाबी सूबा नहीं बन सकता। आज हम देखते हैं कि S.G.P.C. की elections से सूबे में communal tension बढ़ी है। और मैं यह बात कहूंगा कि इस stage पर हम नहीं चाहते कि इस सूबे का बटवारा हो क्योंकि इस वक्त हरियाना प्रान्त और पंजाबी सूबा की demand के पीछे जालन्धर Division के communal हिन्दू और सिख शामिल हैं। इस वक्त तो हम इतना चाहते हैं कि जो Regional कमेटियां बनी हुई हैं उन को ज्यादा अख्तियारात मिलें और उन को अपने २ हल्कों में executive अख्तियारात हासिल हों और उन्हें budgeting के भी हक हासिल हों ताकि यह जो इस वक्त communal सिलसिला चल रहा है वह खत्म हो जाए और बाद में खालिस culture और linguistic basis पर इस सूबे का बटवारा हो। हम यह बटवारा बाद में चाहते हैं, आज नहीं

[चौधरी इन्द्र सिंह]

चाहते। (घंटी की आवाज़) थोड़ी देर और डिप्टी स्पीकर साहिब। मैं ने एक बात जेलों के बारे में कहनी है। मैं यह कहना चाहता हूँ कि जेलों में आज हालत बहुत खराब है क्योंकि मुझे इस का तजरुबा हासिल है। जिसे चोट लगती है उसे ही दर्द होता है। जेलों के अन्दर मैं ने देखा है कि जिन्हें transportation for life की सज़ा होती है जिन्हें पहले अण्डेमान भेज दिया जाता था, अब क्योंकि उन्हें वहां पर भेजा नहीं जाता, यहां भी उन के लिये कोई अच्छा इन्तज़ाम नहीं है। उन की तरफ ध्यान दिया जाना चाहिए।

फिर जेलों में कैदियों को शिक्षा देने के बारे बहुत प्रचार किया जाता है और इस बारे में यहां पर इस बात का गवर्नर साहिब के Address में भी हवाला दिया गया है। लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिब, यह कैदियों की शिक्षा के बारे कुछ नहीं कर रहे हैं। हम ने देखा है कि जेल में जो B.A. पास और B.Sc. पास कैदी होते हैं उन को अच्छे कामों पर नहीं लगाया जाता। मैं इस बारे में कई मिसालें दे सकता हूं। जब मैं फिरोज़पुर जेल में था तो वहां मेरे साथ एक B.Sc. पास कैदी रहता था उस को तो कैदियों को पढ़ाने का काम नहीं दिया गया हुआ था बल्कि उन लोगों को teachers बनाया जाता था जो सिर्फ तीन Rs. जानते हों।

फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, इस बात का बड़ा प्रचार किया जाता है कि यह जेलों में कैदियों को बड़ी facilities दे रहे हैं और उन की हालत सुधारी जा रही है लेकिन आप यह सुन कर हैरान होंगे कि गर्मियों में इखलाकी कैदियों को अन्दर सुलाया जाता है। आप जानते हैं कि गर्मियों में जिन्हें अन्दर सोना पड़े उन की मानसिक दशा बिगड़ जाती है। इस लिये मैं कहूंगा कि उन को खुली जगह पर सुलाने का इन्तज़ाम किया जाए।

आखिर में मैं एक बात और कहना चाहता हूं। पहले कैदियों को University की तरफ से इम्तिहान में बैठने की इजाज़त हुआ करती थी.....अब कायदा क्या बना रखा है? जेल में जो कैदी होते हैं उन को University के इम्तिहानों में बैठने की इजाज़त नहीं मिलती। जो कैदी anxious हों इम्तिहान पास करने के उन को इस का मौका मिलना चाहिए।

इतना कहते हुए मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं।

**श्री शेर सिंह** (झज्जर, जैनरल) : उपाध्यक्ष महोदय, राज्यपाल महोदय ने जो अभिभाषण हमारे सामने प्रस्तुत किया है उस के सम्बन्ध में जो धन्यवाद का प्रस्ताव आया है, उस के सम्बन्ध में मुझे कुछ निवेदन करना है।

वैसे तो यह एक रस्मी बात है और राज्यपाल महोदय को उन के अभिभाषण पर धन्यवाद की रस्म को अदा करने पर किसी को एतराज़ नहीं हो सकता लेकिन इस ऐड्रेस में से, जैसे कि Treasury Benches के बहुत सारे भाइयों ने भी कहा है, बहुत सारी चीजें गुम हैं जिन का ज़िक्र आज के पंजाब की अवस्था को देखते हुए आवश्यक था। इस लिये यह Address इस लायक नहीं है कि रस्मी बात को छोड़ कर हृदय से हम गवर्नर साहिब का इस के लिये धन्यवाद कर सकें।

इस प्रस्ताव का अनुमोदन करते हुए सरदार राम दयाल सिंह जी ने कहा कि गवर्नर साहिब ने इस बार पंजाबी में भाषण पढ़ कर बड़ी अच्छी बात का सबूत दिया है। इस पर बहुत से भाइयों ने आपत्ति की है और बजा तौर पर की है कि जब गवर्नर महोदय को एक भाषा आती नहीं, उस को ठीक ढंग से बोल नहीं सकते तो उस पर भी उसे गलत मलत बोलने का यत्न करें यह कोई शोभा की बात नहीं है। जिस भाषा को वह ठीक प्रकार से बोल सकते थे उस में बोलते तो अच्छा था। चौधरी सिरी चन्द ने यह जो बात अधूरी रह गई थी वह पूरी कर दी और गवर्नर साहिब ने जो Address पंजाबी में पढ़ा था वही इन्होंने हिन्दी में पढ़ दिया और तो कुछ कहा नहीं। फिर अगर उन्होंने पंजाबी में पढ़ना ही था तो जिस तरह वह बार २ कहते रहे हैं कि इस समस्या का यह हल है कि जो लोग पंजाबी बोलते हैं वह तो बोलेंगे ही लेकिन उन को लिपि की छूट हो, इस को इसे देवनागरी में लिखने के लिये प्रोत्साहन मिले, उसी के मुताबिक वह काम करते। पंजाबी में Address पढ़ने पर किसी को एतराज़ नहीं क्योंकि पंजाबी भी इसी प्रदेश की भाषा है लेकिन यह बहुत अच्छा होता और लोग उन की प्रशंसा करते अगर गवर्नर साहिब इस की भाषा पंजाबी रखते हुए भी इसे सदस्यों में देवनागरी लिपि में छपवा कर बंटवाते। लेकिन वह इस बात में लाचारी महसूस करते हैं या वह भूल गए या उन्होंने यह थोड़ी सी कमज़ोरी दिखाई। जो कुछ भी हो यह उन के लिये कोई शोभा की बात नहीं है।

उपाध्यक्ष महोदय, जैसा मैं कह चुका हूं इस Address में से बहुत सी बातें गुम हैं। आप को मालूम है कि भाषा के मामले पर पंजाब में कितना विवाद हुआ, कितनी जानें गईं और कितनों ने यातनाएं सहीं। सरकार ने दो आदमियों की एक कमेटी बनाई। उन्होंने सारे प्रदेश का चक्र लगाया, हज़ारों रुपया बरबाद किया और report दी। इस बात को छ: महीने हो गये हैं लेकिन यह सरकार उस report को ठंडे बस्ते में ले कर बैठी हुई है। यह जनता के सामने नहीं आई। पहले तो सरकार के पास बहाना था कि अगर यह report छाप दी गई तो पता नहीं गुरुद्वारा elections में मास्टर तारा सिंह क्या कर देगा, साध संगत बोर्ड और देश भक्त बोर्ड का क्या बनेगा (विघ्न) सरकार ने उस report को दबाए रखा और गलत बयानी भी की कि किसी तरह मास्टर तारा सिंह या दूसरे फिरकाप्रस्तों को राज़ी रखा जाए मगर इस के बावजूद इन का जो हशर हुआ इन गुरुद्वारा elections में वह सब के सामने है। जो कुछ बनना था बन चुका तो अब यह किस मसलिहत के मुताबिक उस report को दबाए बैठे हैं। इन की बात बन चुकी और इस से बुरी गत नहीं बन सकती—(विघ्न) पंजाब की राजनीति एक मज़हब और एक फिरके के गिर्द घूमती है। यह सरकार उस साए के गिर्द घूमती रही है मगर न आज तक कोई साए को पकड़ने में कामयाब हुआ है न यह सरकार होगी। आखिर जब यह report छापनी ही नहीं थी तो यह कमेटी क्यों बनाई, क्यों 700 आदमियों के बयान करवाए, क्यों इतना पैसा खर्च किया। इस सरकार ने जो वादे किये हैं वह पूरे होने चाहिएं। यह हर दूसरे तीसरे महीने लोगों को आश्वासन दिलाते रहते हैं और अब हालत यह है कि लोगों को सरकार की नियत पर शक होने लगा है। सारी चीज़ जनता के सामने आनी चाहिए ताकि लोगों का शक दूर हो। इस report को जल्दी से जल्दी छापा जाए।

[श्री शेर सिंह]

अभी Regional Committees का ज़िक्र हुआ। मुझे बड़ा अफसोस है कि गवर्नर साहिब ने भाषा की समस्या का तो ज़िक्र ही नहीं किया लेकिन elections से लेकर जिस बात के मुताबिक यह सदन function कर रहा है उस के मुताल्लिक भी एक शब्द नहीं कहा। यह बात बिल्कुल ही छोड़दी गई कि Regional Committees कैसे काम कर रही है, इन के क्या अधिकार हैं और आगे के लिये सरकार का क्या इरादा है। गवर्नर साहिब पर तो इन की पूरी ज़िम्मेदारी है। अगर असैम्बली और इन कमेटियों में मतभेद हो जाए तो उस का फैसला करने का अधिकार केवल गवर्नर साहिब को ही है। जिस बारे इन को इतने भारी अधिकार हैं उस का नाम तक नहीं मिलता सारे Address में। फिर इन कमेटियों की दशा क्या कर रखी है? हिन्दी रिजनल कमेटी ने एक प्रस्ताव पास किया कि हिन्दी रिजन के लिये budget की allocation उस की आबादी के मुताबिक की जाए। वह प्रस्ताव पास किया हुआ पड़ा है। न सरकार उस का नोटिस लेती है और न ही गवर्नर साहिब ने उस का नोटिस लिया है। इस तरह रिजनल कमेटियों को बेकार बना कर रख दिया गया है। फिर भी यहां कई दोस्त कहते हैं कि इन को ताकत दे दो तो सब ठीक है। इन बेचारों की बड़ी लाचारी की हालत रही है चीन के मामले में भी और इस भाषा के मामले में भी। भाषायी आधार पर इस प्रान्त के बटवारे बारे बड़ी लम्बी चौड़ी बातें कहते हैं और बड़े २ सिद्धांतों का वास्ता देते हैं परन्तु जब वास्तविकता सामने आती है तो चीन के मामले की तरह यह अजीब २ बातें कहते हैं। (विघ्न) छीना जी मैं ने यह कहा है कि आप की अवस्था देख कर रहम आता है कि आप एक बात कहना तो चाहते हैं पर कह नहीं पाते। अगर आप भाषायी प्रान्त बनाना चाहते हैं तो खुल कर कहो; लैतो लाल करने और बहाने ढूंडने से क्या हासिल। आप इन कमेटियों को कहते हैं ताकत दो मगर जो इन का हशर हुआ है वह सभी के सामने है।

फिर कुछ भाइयों ने पंजाबी रिजन का ज़िक्र किया। इस रिजन में दोनों ही धर्मों वाले लोग रहते हैं। वह दोनों ही फिरकाप्रस्ती की बिना पर लड़ रहे हैं। ऊपर अकाली भाई कहते हैं कि एक सूबा बनना चाहिए जहां सिखों की आबादी 55 प्रतिशत हो तभी हम आज़ादी और इज्जत से रह सकते हैं और दूसरी तरफ हिन्दू यह कहते हैं कि अगर हम 70 प्रतिशत से 45 प्रतिशत रह गए तो हम मारे जाएंगे। मगर यह दोनों ही बहाना language का ढूंडते हैं।

हमारे भाई ridiculous position लेते हैं। वह कहते हैं कि सारे पंजाब में एक एक घर में दो भाषाएं बोली जाती हैं। हरियाना प्रान्त के बारे में यह भाई दलील देते हैं कि हरियाना प्रान्त में पाकिस्तान से उजड़ कर जो भाई पांच छे सात लाख आ गए हैं वह पंजाबी बोलते हैं इस लिये हरियाना प्रान्त में दो भाषाएं बोली जाती हैं। Punjabi Region में बसने वाले पंजाबी हिन्दु अपनी भाषा पंजाबी नहीं मानते जालन्धर Division का हिन्दु भाई तो अपनी भाषा पंजाबी नहीं मानता परन्तु यह दलील दी जाती है कि हरियाना प्रान्त में बसने वालों की भाषा पंजाबी है कितनी ridiculous बात है कि उन की भाषा तो हिन्दी हो जाए जो Punjabi

Region में बसने वाले हिन्दू हैं और हरियाना प्रान्त में जो बसने वाले हिन्दू हैं उन की मातृ भाषा पंजाबी रहे। दोनों जगह पंजाबी भाषा हो या हिन्दी हो इस का फैसला न हम कर सकते हैं और न ही हमें इस के बारे में फैसला करने का अधिकार है। हमें फैसला नहीं करना चाहिए यह तो वह खुद कहें कि उन की भाषा क्या है। जालन्धर Division के हिन्दु भाइयों की भाषा और है और अगर रेल में बैठ कर अम्बाले से आगे जाएं तो भाषा पंजाबी हो जाती है। इस तरह से पंजाब को bilingual बनाने की कोशिश की जा रही है। मैं यह कहता हूं कि यह State bilingual नहीं है। दो Regional भाषाएं हैं एक Hindi Region की और दूसरी पंजाबी रीजन की और मैं तो यह समझता हूं कि बटवारा तो पहले ही इस State का हो चुका है। केवल यही आधार नहीं। इस विषय का एतिहासिक आधार भी है। मैं नहीं कहता कि पंजाब प्रान्त के टुकड़े कर दो। मैं तो इस मांग का समर्थन करता हूं कि पंजाब एक रहे। इसके टुकड़े किसी भी आधार पर न किये जाए परन्तु इस के साथ ही मेरा यह निवेदन है कि हरियाना पंजाब का अंग नहीं और न कभी था। इस इलाके को तो जबरदस्ती पंजाब से टांक दिया है। इस प्रान्त के लोगों को पंजाब वाले हिन्दुस्तानी कहते हैं। यहां के बसने वालों की ज़बान हिन्दुस्तानी अथवा हिन्दी है। और जो पंजाब के रहने वाले हैं उन्हें पंजाबी कहा जाता है। हम पंजाब के टुकड़े नहीं करना चाहते हम तो चाहते हैं कि पंजाब बना रहे लेकिन वह पंजाब जो वास्तविक रूप में पंजाब है। यह नहीं कि उस हरियाना प्रान्त को भी साथ शामिल रखा जाए जिस ने सन 1857 में आज़ादी की लड़ाई लड़ी और उस के कारण सज़ा मिली। हम सजा को खतम करना चाहते हैं। यह सज़ा खत्म होनी चाहिए। इस बात का फैसला मास्टर तारा सिंह या दूसरे भाई पंजाब के हिन्दू भाई कर लें कि इस को बांटना है या एक रखना है, तोड़ना है या जोड़ना है। यह उस पंजाब के बारे में फैसला कर सकते हैं जो आज का नहीं बल्कि आज से 100 साल पहले का था। जो आज से 100 साल पहले का पंजाब था हम उसे तोड़ना नहीं चाहते। वह खुद चाहे अलग हों या आपस में एक रहें। हम तो उस इलाके का जिक्र करते हैं जो आज से 100 साल पहले अंग्रेज़ ने सज़ा के तौर पर पंजाब के साथ जोड़ दिया था। पंजाबी हिन्दु 100 प्रतिशत इस पक्ष में हो सकता है कि दो रीजन न बनाए जाएं, यह हो सकता है। लेकिन आज हरियाना को अलग करने की मांग पर हरियाना का एक एक आदमी इस के पक्ष में है। और वह इस पक्ष में है कि हरियाना की आज से 100 साल पहले जो स्थिति थी दिल्ली, Meerut और Agra Divisions के साथ मिले होने की, वह बहाल होनी चाहिए।

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਪੰਡਤ ਪੰਤ ਕੋਲੋਂ ਵੀ ਪੁਛ ਲਿਆ ਜੇ।

श्री शेर सिंह : जी हमने सब से पूछ लिया है। एक दो बातें और उपाध्यक्ष महोदय मैं निवेदन करना चाहता हूं। इस हरियाना प्रान्त के साथ जो सलूक हुआ है और हो रहा है वह आप सब जानते हैं। हमारी सरकार वादे करती है कि हम 60 प्रतिशत हरियाने पर खर्च कर रहे हैं। लेकिन खर्च नहीं किया गया। एक नया सिलसिला अभी शुरु किया गया है कि हम सब से ज़्यादा college हरियाना में

[श्री शेर सिंह]

खोल रहे हैं। Medical कालेज खोल रहे हैं और technical कालेज खोला जा रहा है। यहां पर हमारे एक ऐसे साहिब भी हैं जो खुद तो कोई भी हुकम देने के लायक नहीं वह भी फरमाते हैं कि हम Medical कालेज भी और Engineering College भी खोल रहे हैं और एक Agricultural College भी खोल रहे हैं। यह पिछले दो तीन महीनों से सुनना शुरु किया है। यहां पर एक University खोले जाने का ज़िक्र आया है आप ज़रा उस की व्यवस्था देखिए। उसमें केवल 35 लड़के पढ़ते हैं और इस हरियाना प्रान्त की यूनिवर्सिटी को सरकार दो लाख से ज्यादा ग्रांट साल की नहीं देती। इस हालत में यूनिवर्सिटी कैसे बन सकती है। University बनाने के लिये करोड़ों रुपए खर्च किये जाने की आवश्यकता होती है इस तरह थोड़े ही University बनाई जाती है।

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह तो पाठशाला है।

**श्री शेर सिंह** : लेकिन नाम तो इस का इन्होंने University ही रखा है।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : यह पाठशाला नहीं पुत्री पाठशाला है।

**श्री शेर सिंह** : यह है सलूक जो हरियाणा के लोगों से हो रहा है।

अब पानी का मामला लीजिये। Irrigation की जो व्यवस्था प्रान्त में है सब लोग उससे परिचित हैं। Hoist Chamber के बारे में सभी जानते हैं। करनाल से आगे निकल कर आप ज़रा Irrigation canals की स्थिति को देखें वहां एक एक महीने तक नहर में एक कतरा पानी का नहीं जाता। Tail के ऊपर कभी आज तक पानी नहीं पहुंचा लेकिन आबियाना लगा दिया जाएगा। किसी ने थोड़ा खाल खोद लिया तो उस पर आबयाना लगा दिया गया। और कहा गया कि नहरें हो गई हैं और हम ने बांट दिया है पानी दूसरे ज़िलों को। पानी का एक कतरा भी हमें नहीं मिलता। यह तो नहरों का हाल है। खास करके Hariana Prant की नहरों में जहां आगे 30 प्रतिशत पानी मिलता था वहां अब 15 प्रतिशत पानी भी नहीं मिलता परन्तु आबयाना लग गया और Betterment Levy भी लगा दी गई, इस के साथ maturing के लिये पानी नहीं दिया जाता न हो बिजली का इन्तेज़ाम वहां पर है। यह हालत हरियाना की है।

कहा गया कि हरियाणा के ज़िला Gurgaon के लिए एक tunnel scheme बनाई गई है और इस पर जल्द अमल हो जाएगा लेकिन इस स्कीम को अब खत्म कर दिया। इस से जो फायदा होने वाला था वह अब 10-15 साल आगे डाल दिया गया है। इस पर जो करोड़ों खर्च कर के कुछ Irrigation facilities दी जानी थीं वह सब भंग हो गई हैं।

उपाध्यक्ष महोदय, law and order के गीत गाये जाते हैं। हमारी ज़बान से तो इस के बारे में जो स्थिति है वह तो आप सुनेंगे ही। हमारे जो माननीय मैम्बर thanks का प्रस्ताव लाने वाले थे उन्होंने भी माना है। उन के चेहरे से यह रंग स्पष्ट होता था। उन्होंने फरमाया कि law and order की हालत अच्छी है मैं उन्हीं के हलके बहादुरगढ़ की स्थिति आप के सामने, उपाध्यक्ष महोदय, रखता हूं। वैसे तो बीसियों cases हैं मैं तो

केवल एक ही case आप के समक्ष रखना चाहता हूं कि इन के थाना बहादुरगढ़ में किसी गांव से एक हरिजन औरत यू. पी. में चली गई। हमारी सरकार की पुलिस के बड़े बड़े अफसर इस केस पर लगाए गए। सरकार तो इस काम में मानी हुई है कि पुलिस अफसरान के द्वारा क्या कुछ नहीं किया जाता। बाहू अकबर पुर के नामी अफसरान ने जो कुछ किया सभी उस से परिचित हैं। कुछ यहां भी बैठे हैं। तो मैं ज़िक्र कर रहा था इस case का बहादुरगढ़ के अफसरान को हुकम हुआ कि जाओ तलाश करो। वह गए और report दी कि हरिजन औरत मार दी गई है। वहां किसी को पकड़ लिया गया एक जाट बहन भी थी उसे पीटा गया मार मार कर यह इकबाल करवा लिया गया और उन्होंने कहा कि हम ने उस हरिजन औरत को मारा है। कुलहाड़ी भी निकाल ली गई। और वह देवी जो चली गई थी वह खुद ही दो महीने के बाद ज़िन्दा और जीती जागती लौट आई। इस वक्त आप सोच सकते हैं कि हमारी सरकार की क्या अवस्था थी। बेगुनाह फांसी पर लटकाए जा रहे थे। मैं उन भाइयों का नाम नहीं लेना चाहता लेकिन वह भाई जिन्होंने law and order की प्रशंसा की है वह जानते हैं। उनकी बरादरी की औरत को फांसी लगाया जा रहा था यह है वह अच्छाई और नेक नामी का काम जो एक बेगुनाह औरत को फांसी पर लटका कर किया जा रहा था। यह law and order की स्थिति है।

**उद्योग मन्त्री :** कहीं यह case *sub-judice* तो नहीं ?

**श्री शेर सिंह :** नहीं यह *sub-judice* नहीं है। हमारे पुलिस के अफसरान इस तरह बेगुनाहों पर मुकदमें चलवाते हैं। मैं यह नहीं कहता कि पुलिस के अफसरान सारे ही बदनाम, बेईमान और निकम्मे हैं यह नहीं अच्छे अफसरान भी हैं। लेकिन इन के बारे में जो picture हमारे सामने आई है और पिछले साल जो केस आया और Special Judge ने जो remarks दिए और High Court ने चन्द cases में जो कुछ कहा वह यही था कि पुलिस के अफसरान सच्चे नहीं हैं और एक जगह कुछ ब्यान देते हैं और दूसरी जगह कुछ और ही ब्यान देते हैं। झूठी चीज़ें statements में दर्ज की जाती हैं। यह law and order की हालत है। धन्यवाद का प्रस्ताव पेश करने वाले माननीय सदस्य ने शौक से यही कहा कि पुलिस ने अच्छा काम किया है। यह तो उन को काम सौंपा गया था और उन्होंने Printed Address को हिन्दी में पढ़ कर सुना दिया। पढ़ते समय उन का दिल बैठा हुआ था। चौधरी लहरी सिंह भी कह रहे थे।

**चौधरी लहरी सिंह :** जो कुछ कहना है गवर्नमेंट को कहो मुझ पर नुक्ताचीनी क्यों करते हो।

**श्री शेर सिंह :** मैं एक बात और कह कर जनाब इसे समाप्त करता हूं। कहा गया है कि हमारी सरकार ने Betterment Levy का बहुत अच्छी तरह से control किया है। छीना जी के Agitation के वापस लेने के बाद एक Committee सरकार की तरफ से बनाई गई थी जिस की आज तक कोई कार्रवाई की report नहीं मिली इसे कोई साल भर का अर्सा हो गया है। Governor महोदय ने Betterment Levy के control करने का तो जिक्र किया मगर इस के इलाज की बात कोई नहीं की। Western Jamuna

6. 00 p.m.

[श्री शेर सिंह]

Canal की बाबत भी पूरी तरह से facts and figures हमारे सामने नहीं लाये गये हैं। असल बात इस में भी गुम है इस लिये इस धन्यवाद के प्रस्ताव में शामल होने के लिये मुझे शर्म महसूस नहीं होती क्योंकि यह एक रसम जैसी बात है कि किसी आदमी को शुक्रिया का प्रस्ताव पेश करने के लिये खड़ा किया ही जाता है वैसे अगर देखा जाये इस प्रदेश की अवस्था अच्छी नहीं है। इन शब्दों के साथ मैं इस की ताईद करता हूं।

**चौधरी साधु राम** (नारायण गढ़, जनरल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं चौधरी श्री चंद का जो motion है उस की ताईद करने के लिये खड़ा हुआ हूं। अभी तक जो speeches हुई हैं उन को ना दुहराते हुए कुछ चीजें facts और वाक्यात के basis पर आपके दुआरा कहूंगा। इस के साथ ही मैं यह भी कहूंगा कि अगर कुछ सुझाव और भी शामिल कर लिये जाते तो यह और भी एक बढ़िया तसवीर हमारे सामने आ सकती थी। जहां तक इस बात का ताल्लुक है कि कुछ दोस्तों को पंजाब की तसवीर कोई अच्छी नजर नहीं आती खराब नज़र आती है इस सिलसिले में मैं चंद एक बातें कह कर फिर और कुछ कहूंगा।

पंजाब की तकसीम के वक्त हमारे हिस्से में 82 फीसदी आबादी आई। ज़ेरे आबपाशी रकबा 69 प्रतिशत और हमारी पैदावार उस वक्त 32 लाख टन की थी। आज आप जानते हैं कि हमारी पैदावार 60 लाख टन हो गई है। जो रकबा ज़ेरे आबपाशी है वह 39 लाख से 80 लाख एकड़ हो गया है। इस के इलावा Co-operative Societies के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। 1948 में जहां यह 12,145 थीं इन की तादाद 1958-59 में 47,401 हो गई और पहले जब कि इन की Membership 610,159 थी आज इन की membership की तादाद 1,572,000 है। इस तरह 10 करोड़ से आज सरमाया बढ़ कर 57 करोड़ हो गया है। पंजाब की तरक्की के बारे में कोई शको शुबह नहीं। हम इस कामयाबी पर जितनी भी ज्यादा तारीफ करें उतनी कम है। लेकिन कुछ चीज़ें हैं जैसा कि मैं ने पहले कहा कि अगर उन को add कर लिया जाये तो तसवीर और भी अच्छी बन सकती है। आज हम एक economy की एक plan लिये हुए आगे बढ़ रहे हैं। इस काम में हम ने बड़ी भारी क्रांति दिखाई है। पहले proper planning होती है और उस के बाद ही फिर उस की policy बनती है इस के बाद काम execute होता है। यह policy framers को पता होना चाहिये कि हमारी policy क्या है और हमें इसे किस तरह से execute करना चाहिये। जहां तक मैं देखता हूं Government इस सिलसिले में पूरा ध्यान नहीं रख रही। मैं आप का ध्यान दिलाना चाहता हूं कि Planning Commission ने अपनी report में यह कहा है :—

> "There is another type of disparities which should be mentioned in this context, namely, disparities in levels of development and as between different regions in the country. In a comprehensive plan of development the special needs of the less developed areas have to be kept in view, so that the entire pattern of investment is adapted to the securing of balanced regional development".

तो इस सिलसिले में मैं यह कहना चाहता हूं कि Governor साहिब के Address के अंदर backward area के develop करने में और उन को facilities देने के लिये इस में कोई जिक्र नजर नहीं आता। यह जरूर है कि हमारी सरकार ने इसको ऊपर उठाने के लिये थोड़े बहुत इकदामात उठाये जरूर हैं मगर पूरी तरह से ध्यान नहीं दिया गया। मैं उम्मीद करता हूं कि इन areas की तरफ अब Government पूरी तरह से ध्यान देगी। जहां तक Planning Commission के इरादे का ताल्लुक है उनके मुताल्लिक सरकार की कोई clear policy नहीं है। मैं जानता हूं कि सरकार ने कुछ areas की Demarcation की है मगर इसके मुताल्लिक सरकार के पास कोई facts and figures नहीं हैं। और जहां तक proper development का ताल्लुक है ऐसी मुझे कोई चीज नजर नहीं आती। एक सब से बड़ा दुःख जो है वह यह है कि सरकार की जो executing agency है वह सरकार की पालिसी पर पूरी तरह से अमल नहीं करती। मेरी एक छोटी सी डिमांड थी। मैं ने चीफ मिनिस्टर साहब को एड्रेस करके लिखा कि चूंकि hilly areas और sub-hilly areas के अन्दर बारिश बहुत होती है उस की वजह से land की fertility wash away हो जाती है। और दूसरी तरफ उन लोगों की हालत यह है कि वह fertilizers खरीद नहीं सकते क्योंकि कीमतें बहुत हैं। इसलिये मैं ने यह ज़ाहिर किया कि सरकार उन लोगों को सहूलियत दे कुछ concessions दे। और चीफ मिनिस्टर साहब ने मेरी request concede कर ली और उन्होंने मेरी बात मानी और उन्होंने जो recommendations कीं वह मैं आप के सामने रखता हूं। वह इस तरह से है :—

> "The demand with regard to fertilizers appears to be reasonable. Steps may please be taken to have necessary funds provided in the next Budget. Similar treatment may also I think be accorded to Nalagarh and Kangra Districts".

तो इस से मैं यह presume करता हूं कि चीफ मिनिस्टर साहब की और सरकार की यह नीयत है कि इन इलाकों को कुछ concessions दिये जाएं लेकिन इस की जो executing agency है वह अमल करते वक्त कुछ का कुछ कर देती है और पूरी तरह से अमल नहीं होता। मैं मिसाल दे कर बतलाना चाहता हूं कि हमारी मांग पचास फीसदी थी और उस में से पच्चीस फीसदी concede की गई थी और पांच हज़ार रुपया तहसील नारायणगढ़ के लिये provide कर दिया गया था। तहसील नालागढ़ और कांगड़ा के लिये कुछ नहीं हुआ था। लेकिन मैं तो उस पांच हज़ार रुपये का जो मंजूर हो गया था उस की बात बतलाना चाहता हूं कि डाइरेक्टर महोदय की तरफ से महकमे को ऐसे directives लिखे जाते रहे कि वे नाकाबले अमल थे और इस तरह से मामला delay होता गया। लोगों तक वह रकम नहीं पहुंची। और उस के बाद एक letter चला जाता है जिसके जरिए वह पांच हज़ार रुपए की रकम सिर्फ बारह सौ ही रह जाती है। और उस की भी बात सुन लीजिये कि वह रकम भी implement नहीं हो सकी। जब हमने

[चौधरी साधु राम]

देखा कि यह बात है तो वह रकम वापस कर दी। लेकिन उस के बाद आज तक कोई गौर नहीं हुआ। तो इस से पता चलता है कि जो लोग गवर्नमैंट की पालिसी को implement करने के जिम्मेदार हैं उन के दिलो दिमाग़ नहीं बदले। उन्हें पता नहीं है कि आज लोगों को उन की इस कोताही से क्या क्या तकलीफें होती हैं, क्या दु:ख होता है। इस लिये मैं सरकार के नोटिस में, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह बात लाना चाहता हूं कि जब तक इस executing agency को सही हालत में आने के लिये मजबूर नहीं किया जाता तब तक कोई बात बनने से रही।

एक बात free education की बाबत करता हूं। हमारी स्टेट ने जो इस तरफ कदम उठाए हैं वह हिन्दुस्तान में एक पहली मिसाल है। इस से हमारा नाम हुआ लेकिन जहां तक balanced development का ताल्लुक है वह नज़र नहीं आता। पंजाब के backward इलाके को छोड़ कर के मैट्रिक और मिडल तक तालीम नज़र आती है लेकिन इतना काफी नहीं है। क्योंकि अगर आप उन लोगों को जो backward area में रहने वाले हैं कोई concession देना चाहते हैं तो वहां पर मैट्रिक तक free education होना चाहिए।

पिछले दिनों पंजाब गवर्नमेंट ने एक Education Survey Commission मुकर्रर किया था और एक रिपोर्ट आई थी उस के आधार पर मैं दो एक जिलों का मुकाबला करके बतलाना चाहता हूं कि जो Heads of the Departments हैं वह किस तरीके से अमल करते हैं। उसमें था कि अमृतसर में प्राइमरी स्कूल 58 और कांगड़े में 331 स्कूल खोले जाने चाहिए। लेकिन अमृतसर के अन्दर 25 स्कूल खोले गए और कांगड़ा में सिर्फ 55 स्कूल खोले गए। जहां एक और 6 की निस्बत थी वहां 1 और 2 की निस्बत ही बनती है। तो यह हालत है। यानी गवर्नमेंट की पालिसी होने के बावजूद भी जब execution होती है तो कुछ का कुछ और ही होता है।

तीसरी चीज़ आती है सेम के मुताल्लिक। यह लाज़मी है कि सरकार को इस की तरफ पूरा ध्यान देकर इसे रोकना चाहिए। और इससे भी बढ़ कर जो erosion का मसला है वह और भी भयानक है और जो हमारी जनता के लिये और किसान के लिये एक बड़ी लानत बना हुआ है। क्योंकि जो सेम की ज़मीन होती है अगर उस में से पानी निकाल दिया जाए तो फिर से वह फसल उगाने के काबिल हो सकती है लेकिन erosion के केस में तो fertility का नाम ही नहीं रहता (घंटी)। बस जनाब मैं चन्द मिनिट ले कर ही समाप्त करता हूं। मैं figures भी बतलाना चाहता हूं कि हमारे इलाके में 11 लाख एकड़ में से 3 लाख एकड़ का रकबा eroded land की है। सरकार ने इस मकसद के लिये सन् 1948 में एक कमेटी मुकर्रर की थी जिस की रिपोर्ट सन् 1952 में आ चुकी थी मगर सरकार ने इस पर कोई अमल नहीं किया। सरदार ज्ञान सिंह जी यह सुनकर कुछ चौकन्ने हो रहे हैं लेकिन मैं उन्हें बतला देना चाहता हूं कि आज तक उस रिपोर्ट पर कोई अमल नहीं हुआ। हमारे यहां के लोग सरकार से यह उम्मीद

करते हैं कि उन की इन तकलीफों की तरफ ध्यान दिया जाना चाहिए और economic development को political power के साथ साथ न चलने दें। और अगर काम ठीक ढंग से हुआ तो मैं यकीन दिलाता हूं कि उन लोगों को जो कि कुछ और पार्टियों वाले exploit कर लेते हैं वह exploit नहीं कर सकेंगे और हमारे यहां के लोगों को इस बात का यकीन हो जाएगा कि हमारी सरकार हमारे लिए तनदेही से काम करती है। इस तरह से political rivallry भी खत्म हो जाएगी।

आज पंजाब पहले से बहुत छोटा हो गया है। यहां तक कि अगर नारायण गढ़ से आदमी अमृतसर तक जाए तो उसी दिन वापिस भी आ सकता है (घंटी)। आप की घंटी बज रही है। लेकिन अगर आप की इजाजत न हो जैसा कि मैं घंटी बजने से समझ लूंगा और अगर घंटी न बजी तो समझूंगा कि आपने इजाजत दे दी है। और अब चूंकि घंटी नहीं बजी इस लिये मैं समझता हूं कि आप की इजाजत है कि कुछ मिनिट और बोल सकूं...

एक बात land reforms के बारे में मैं कहना चाहता हूं। जहां तक इस चीज का ताल्लुक है मैं Motion of Thanks को support नहीं कर सकता। हमारे Nagpur Resolution को National Development Council ने approve किया था। उस के अंदर ज़मीन पर ceiling लगाने का सवाल भी आता है जो कि पिछले साल के end तक लगनी चाहिए थी। लेकिन मैं ने देखा है कि उस के बारे में आज तक कोई प्रस्ताव नहीं लाया गया। मैं समझता हूं कि Government की तरफ से यह कह दिया जाएगा कि क्या फ़र्क पड़ता है हमारे पास पहले Act मौजूद है उस के ज़रिए हम ने सब surplus area ले लिया है और उस को utilise कर लेंगे। यह बात तो ठीक है लेकिन ceiling न लगाने से बड़ा बुरा असर पड़ता है। आज $4\frac{1}{2}$ लाख एकड़ के जो figures हमें बताए गए हैं वह कागज़ों पर तो हैं लेकिन actually सरकार को कुछ नहीं हाथ आवेगा क्योंकि लोगों ने ज़मीनें दूसरों के नामों पर transfer कर के खुर्द बुर्द कर ली हैं। सरकार जब उनको पूछेगी तो इसके लिये एक नई problem खड़ी हो जाएगी। जो लोग उन ज़मीनों पर बैठे हुए होंगे उन को उठाना मुश्किल हो जाएगा। इस लिये मैं कहता हूं कि अगर यह चीज भी Address में शामिल कर ली जाती और आयंदा के लिये उस पर अमल किया जाए तो हमारे सामने एक बेहतरीन तसवीर आ सकती है और फिर सरकार को किसी किस्म की मायूसी का सामना करने का बिल्कुल मौका नहीं आ सकेगा।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਬੰਸ ਸਿੰਘ** (ਧਾਰੀਵਾਲ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਭਾਈਆਂ ਵਲੋਂ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਭਾਸ਼ਨ ਲਈ ਜਿਹੜਾ ਧਨਵਾਦ ਦਾ ਮਤਾ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਸੀ, ਉਸ ਤੇ ਬੋਲਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਗੈਰਮੁਤੱਲਕਾ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਐਸੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਵਿਚ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਔਰ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨਾਲ ਕੋਈ ਸੰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੇ ਬਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਤਹਿਰੀਕ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰ ਦੇ ਨਾਲ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕੀਤੀ

और यह बतलाया गया है कि गवर्नमेंट ने पिछले साल में यह किया और वह किया है। इस ने इतने स्कूल खोले हैं, इतने हस्पताल बनाए हैं और इतनी सड़कें बनाई हैं, वगैरह, वगैरह। मैं कहता हूं कि गवर्नमेंट इस के अलावा और करती भी क्या है। पंजाब में अगर 40 या 45 करोड़ रुपये के करीब लोगों पर tax लगा कर आमदनी हो जाये और इतनी ही रक्म तकरीबन कर्ज़ों और grants की शक्ल में Centre से मदद आ जाये तो इस 100 करोड़ रुपये की रकम से स्कूलों, सड़कों और हस्पतालों की तादाद न बढ़ेगी तो और क्या होगा। गवर्नमेंट आखर क्या करेगी इतनी बड़ी रकम के खर्च करने से इन चीज़ों के आदादोशुमार बढ़ने तो लाज़मी बात है। अगर इतनी बड़ी रक्म किसी firm को भी दी जाये तो क्या वह इन की गिनती में अज़ाफा नहीं करेगी? आखिर यह एक अरब रुपया कहां पर खर्च होना है। इस से तो हर हालत में इन चीज़ों के आदादोशुमार में अज़ाफ़ा होना ही है चाहे उस रुपये को खर्च करने वाली कितनी ही inefficient और कितनी ही नाअहल और निकम्मी कोई सरकार या firm या आदमी हो। इस बेशुमार रुपये के मिलने से नये स्कूल न खुलें और पुरानी सड़कों की मुरम्मत न हो तो और क्या हो। यह गवर्नमेंट की कार्यवाही नहीं। मैं यह यहां फिर दुहराता हूं कि खराब से खराब firm भी जिसके हवाले इतनी बड़ी रक्म कर दी जाये वह भी यह काम करेगी। इतनी बड़ी रक्म के होते हुए अगर वज़ीर तालीम यह चाहें कि स्कूलों की तादाद न बढ़े या वज़ीर P.W.D. यह चाहें कि सड़कों की मुरम्मत न हो तो यह हो ही नहीं सकता। यह तो होगा और हर हालत में होगा। गवर्नमेंट के काम को देखने की तीन बातें होती हैं और इन चीजों के अदादोशुमार का बढ़ जाना ही यह कोई इस की अच्छाई का सबूत नहीं है। मैं कहता हूं कि गवर्नमेंट तो क्या इतना रुपया बुरे से बुरे और खराब से खराब आदमी को भी दे दिया जाये तो वह इसे खा नहीं सकता। इस लिये यह कहना कि हमने यह कर दिया है और वह कर दिया है यह तो फजूल बात है। देखने की बात तो यह है कि जो रुपया गवर्नमेंट के हाथ में पिछले साल आया है या अगले साल के लिये आ रहा है उसमें काम कितनी ईमानदारी से हुआ नम्बर एक, कितनी अहलीयत और काबलीयत से हुआ नम्बर दो और कितनी मेहनत और मुशक्कत से हुआ नम्बर तीन। अगर मिनिस्टर साहिबान और Treasury Benches पर बैठने वाले इन तीन बातों को देख कर बतलायें तब तो और बात है। सिर्फ यही बतलाने से कि यह हो गया है और वह हो गया है इस से public की तसल्ली नहीं हो सकती। Public की तसल्ली तो इन तीन बातों को देख कर होती है। लोगों की तसल्ली तब होती है जब उनको यह यकीन हो कि जो काम गवर्नमेंट कर रही है या उस ने किया वह ऊपर से लेकर नीचे तक ईमानदारी और honesty के साथ पूरी efficiency और काबलियत के साथ और पूरी मेहनत, मुशक्कत और कुर्बानी के साथ हो रहा है या हुआ है। मैं समझता हूं कि इस तरह से सिर्फ यह कहे जाना कि इस सरकार ने यह कर दिया है और वह कर दिया है इस से लोगों की तसल्ली नहीं हो सकती। यह तो अंग्रेजों के राज्य में भी हुआ करता था। जब हम स्कूल में पढ़ते थे तो हमें अंग्रेज़ी राज्य की बरकतों में पढ़ाया जाता था कि इस ने यहां इतनी रेलें बनाई, इतनी सड़कें बनाई, नहरों के जाल बिछाये, स्कूल और हस्पताल खोले और यहां तार telephone लगाए हैं लेकिन इन बातों के होने के बावजूद

[ पंडित श्री राम शर्मा ]
भी मुल्क की तसल्ली नहीं हुई और हम इस बात पर चुप नहीं बैठे थे कि चूंकि उस सरकार ने यह काम किया है और वह काम किया है इस लिये हम बैठे रहें। हमने तो उन्हें कहा कि यहां से चले जाओ। आप 1919 से ले कर 1947 तक के अंग्रेज़ी राज्य को देख लें, इन चीजों के अदादोशुमार बराबर बढ़ते ही रहे थे। मदरसे बढ़ रहे थे, हस्पताल बढ़ रहे थे और तालीम बढ़ रही थी। इस लिये मैं अपनी गवर्नमेंट से कहना चाहता हूं कि चाहे गवर्नर साहिब का Address किसी ख्याल से आए, और उनको धन्यवाद करने का प्रस्ताव लाने वाले मैम्बर साहिब या उस की ताईद करने वाले मैम्बर साहिबान चाहे जो कुछ कहें मगर इन बातों से लोगों की तसल्ली होने वाली नहीं है कि कितने स्कूल खोले गये हैं या कितने हस्पताल खोले गये हैं। उन्होंने तो देखना यह है कि लड़के स्कूलों में पढ़ते क्या हैं और मास्टर पढ़ाते क्या हैं और वे कैसे वहां लगाये गये हैं। इसी तरह से हस्पतालों और दूसरी चीज़ों के बारे में उन्होंने देखना है। आप कहते हैं कि law and order बहुत अच्छा है। मैं कहता हूं कि देखने वाली बात यह है कि इस बारे में लोग क्या कहते हैं और हालात कैसे पैदा हो रहे हैं। इसलिये मैं कहता हूं कि गवर्नर साहिब का शुक्रिया और शुक्रिये पर शुक्रिया और यह इस बात के लिये कि वह यहां तशरीफ लाये और तकलीफ उठा कर उन्होंने अपने भाषण को पढ़ा चाहे हमें इस बात का पता नहीं कि जो Address उन्होंने यहां पंजाबी ज़बान में पढ़ा वह किस लिपि में लिखा हुआ था आया वह मराठी में लिखा हुआ था या कि देवनागरी में लिखा हुआ था। हां उन्होंने वह पढ़ा पंजाबी में ज़रूर था और फिर इस प्रस्ताव के mover साहिब ने उस का तर्जुमा कर दिया। हम उन का शुक्रिया तो इस लिये करते हैं जो उन्होंने यहां आने की तकलीफ उठाई और यहां आकर अपना Address पढ़ा। शुक्रिया इस बात के लिये नहीं जो उन्होंने यहां यह कहा कि हमारी सरकार ने यह कर दिया है और वह कर दिया है। यह तो हर जगह पर होता ही है। सारे District Boards और Municipalities में होता रहता है। मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से कहना चाहता हूं कि वह बमै अपने colleagues हमें ईमानदारी का यकीन दिलायें और Opposition भी कोई ज़िद कर के नहीं आई हुई और हमारे और गवर्नमेंट में कोई लड़ाई भी नहीं हुई हुई कि हर बात को oppose करना है। आप हमें और इस हाउस को तसल्ली दिलायें और लोगों को इस बात के लिये convince किया जाये कि ईमानदारी और honesty में यह सारी administration कितनी आगे बढ़ी है, और अगर बढ़ी है तो आप यह किस तरीका से साबत कर सकते हैं। इसी तरह से efficiency और काबलियत में, यह administration चीफ मिनिस्टर से लेकर चपड़ासी तक कितनी बढ़ी है। कितनी efficiency और काबलियत के साथ इस गवर्नमेंट ने काम किया है और तीसरी बात यह कि इस ने कितनी मेहनत और मुशक्कत के साथ काम किया है। अगर इन तीनों बातों पर आप ज़ोर दें और बतलायें तब तो यह बात लोगों की समझ में आयेगी और इस का असर भी होगा लेकिन इस तरह से दुहराने से कोई बात बनने वाली नहीं। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारी गवर्नमेंट और चीफ मिनिस्टर साहिब इस बात पर तवज्जुह

देंगे कि क्या हमारी administration ईमानदार होती जा रही है, क्या इस में efficiency बढ़ रही है और क्या हम मेहनत से काम कर रहे हैं? इन तीनों चीज़ों पर हर बात को test करके हाउस को convince किया जाये। अगर ऐसा किया जाये तब तो इस Address का और बजट session का और हमारी सही नुक्ताचीनी का सही मकसद निकल सकता है वरना नहीं।

दूसरी बात जो मैं कहना चाहता हूं वह यह है कि बहुत सारे मैम्बरों ने इस बात का ज़िक्र किया कि गवर्नर साहिब ने एक बहुत बड़ी बात छोड़ दी और कि उनको चाहिए था कि वह कहते कि पंजाब आज जैसा है वैसे का वैसा ही रहेगा, पंजाबी सूबा और हरियाना प्रान्त नहीं बनेगा। मैं कहता हूं कि गवर्नर साहिब को इस बात का जिक्र करने की ज़रूरत नहीं थी और यह मामला ऐसा नहीं जिसको इस तरह से उठाया जाए। यह कहना कि पंजाबी सूबा बन जायगा या कि नहीं बनेगा यह बहस महज़ political है, इस में मुल्क या लोगों के मुफाद की कोई बात नहीं है। जो लोग इस का यहां ज़िक्र करते हैं वह यह नहीं कह सकते कि वह सवाब करते हैं और दूसरे बुराई करते हैं। दरअसल दोनों ही बराबर हैं। यह कहना कि ज़रूर लेंगे पंजाबी सूबा या हरियाना प्रान्त, इस से क्या हासिल है। मेरी अपनी राए भी है इस मामले में और वह यह है कि अगर हरियाना प्रान्त के लोगों से सलूक बुरा होगा तो उनको अलग होने से कोई रोक न सकेगा (कुछ Opposition के बैंचों से तालियां) वैसे मैं दिल से यह चाहता हूं कि अलग होने वाली बात न हो। कम से कम इस political मौजू को अभी झगड़े की चीज़ न बना दिया जाए। इस तरह से यह चीज़ तय होने वाली नहीं उलटा कई खराबियां हो सकती हैं। देखना यह है कि हिन्दी Region के जो लोग हैं, जिन की तादाद आप 65 लाख मानते हैं, जो अब तक पंजाब में मिले रहे चाहे अपनी मर्ज़ी से या अंग्रेज़ की मर्ज़ी से, उन का services में नीचे से लेकर ऊपर तक क्या हिस्सा है, trade में कैसे हैं, industries में कितना हिस्सा है, खेती में क्या हाल है और हकूमत के अन्दर वह कहां और कैसे हैं। यह देखने की चीज़ें हैं। बहस में पड़ने से आपसी ताल्लुकात और जज़बात खराब होते हैं, बेकाबू होते हैं। इस लिए मैं कहता हूं कि यह चीज़ फिलहाल छोड़ दी जाए। मैं ने एक Press interview में कहा था कि हरियाना प्रान्त अलग बनाने की मुझे जल्दी नहीं है, मैं चाहता हूं कि पंजाब जूं का तूं ही चले मगर जब हालात खराब हो जाएं तो मैं कौन होता हूं और आप कौन होते हैं इस चीज़ को रोकने वाले। बड़ी से बड़ी हकूमत नहीं रोक सकती। वज़ीर साहिब ने फरमाया कि अगर यह division हुई तो यह हमारी लाशों पर होगी। जब पाकिस्तान बना था तब भी इन के यही अलफाज़ थे, औरों के भी थे और शायद मेरे भी हों। मगर अलफाज़ को कौन सुनता है। आज पंडित नेहरू हमारे प्रधान मन्त्री ही नहीं बल्कि देश के मालिक हैं उन्होंने बड़े ज़ोर से कहा कि बम्बई और महाराष्ट्र को अलग नहीं होने देंगे मगर हालात ने turn ली और वह अलग हो गए। मैं इन सब मेम्बरान से जो यह चाहते हैं कि हरियाना प्रान्त अलग बने, पंजाबी सूबा अलग बने या जो ज़बर्दस्ती इन्हें इकट्ठा रखना चाहते हैं, कहता हूं कि आप सब का मुफाद इसी में है कि आप इस चीज़ को थोड़ी देर के लिये भूल जाएं। रोज़ २ इस चीज़ को उठाने से कोई फायदा होने वाला नहीं है। आप कहते हैं हम हरियाना

[पंडित श्री राम शर्मा]
प्रान्त लेंगे। क्या लेंगे आप? दूसरे साथी पंजाबी सूबा मांगते हैं मगर किस तरह लेंगे यह। अगर हरियाना के हिन्दु और पंजाबी सूबा के हिन्दु इस को पसन्द नहीं करते तो कैसे लेंगे आप इसे। महाराष्ट्र और मद्रास बटे तो इस लिये कि वह दोनों चाहते थे कि ऐसा हो। खैर मैं इस बात पर ज्यादा ज़ोर नहीं देना चाहता। गवर्नर साहिब ने मुनासिब ही किया कि इस बात को Address में जगह नहीं दी। और जो मैम्बर साहिबान इस को ज्यादा खींच रहे हैं इस से कोई फायदा होने वाला नहीं है। मेरा दिल चाहता है कि पंजाब के टुकड़े न हों। बाकी अगर हालात खराब हो गए तो यह बात रुकने वाली नहीं है। इस लिये आओ इस बात को थोड़ी देर के लिये भूल जाएं। बाकी यह जो रिजन्ज़ की तकसीम की गई मैं इसे नहीं मानता हूं। यह तकसीम क्या है। अभी करनाल के कुछ गांव पंजाबी रिजन के अन्दर जोड़ दिये गये। अगर administrative तौर पर यह चीज़ ठीक है तो इस पर कोई एतराज़ नहीं है लेकिन मैं समझता हूं कि पंजाबी रिजन में भी कुछ इलाका ऐसा हो सकता है जिस को administration की बेहतरी के लिये हिन्दी रिजन में मिलाना ठीक हो। लेकिन अगर इसी तरह की बातें होती रही तो खाहमखाह लोगों के दिलों में यह ख्याल होगा कि जो दाएं हाथ से दिया था बाएं हाथ से छीना जा रहा है। बाकी division से क्या होता है? मद्रास और बम्बई divide हो गए तो क्या हो गया। इस में कई States हैं तो क्या वह मुल्क कम्ज़ोर हो गया? मगर ऐसी बातों में पड़ने से फिरकाप्रस्तों को उठने का मौका मिलेगा। इस लिये गवर्नर साहिब को इस Address में इस बात को शामिल करने की ज़रूरत नहीं थी और इस बात पर जो House में लम्बी चौड़ी बहस हुई वह ठीक नहीं रही।

फिर हमें और गवर्नमैंट को भी उस बात को देखना होगा जिस बारे में मेरे काबिल दोस्त सरदार भूपिन्दर सिंह मान ने भी कहा था कि पंजाब ने Constitutional side पर एक crisis पैदा किया है। हम ने Parliamentary form of Government मान तो ली है मगर सिर्फ ज़बान से मानी है, दिल से नहीं। यह बात ठीक है कि पंजाब असेम्बली के अन्दर जब आखिरी दिन होता है तो दो ढाई दिन की कार्यवाही रख दी जाती है और कह दिया जाता है कि जब तक यह कार्यवाही खत्म न हो तब तक इजलास चलेगा। और House क्या चलता है; 20, 30 मैम्बर बैठते हैं बाकी सब चले जाते हैं। इस तरह की जो काम करने की spirit है यह खत्म होनी चाहिए। आखिर Opposition ने कोई कस्म थोड़ी खाई है कि अगर सरकार 2+2=4 कहे तो हम 5 ही कहेंगे। हां अगर गवर्नमैंट कहे कि कोई चाहे कुछ कहता रहे हमारा काम तो इसी तरह से चलता रहेगा तो फिर उस का असर Opposition पर भी पड़ता ही है। Chief Minister साहिब की तबियत खास तौर पर democratic मालूम नहीं देती, शायद मैं खुद भी इसी तबीयत का हूं (हंसी) हमें सब को बदलना होगा। इस के बगैर यह हकूमत नहीं चल पायगी। पिछली दफा इन्हों ने हालात ऐसे पैदा कर दिये कि मजबूरन Opposition को *en block* walk out करना पड़ा। तब हम गवर्नर साहिब के पास गए, राष्ट्रपति से भी मिले। हमें दरअसल यह चीजें आप ही दुरुस्त कर लेनी चाहिए,

ताकि Constitutional Heads के पास जाने की ज़रूरत न हो। स्पीकर साहिब भी खुश होंगे अगर इस House की कार्यवाही give and take की spirit में चलाई जाए, अगर bills जल्दी २ पास और amend न किये जाएं, Question Hour में भी गोलमोल और evasive जवाब न दिये जाएं। ऐसी बातों से काम न चलेगा। मैं Chief Minister साहिब से खास तौर पर और गवर्नमैंट से आम तौर पर कहना चाहता हूं कि corruption में कोई कमी नहीं है, gangserism और goondaism तरक्की पर हैं, inefficiency पहले की ही तरह चली आ रही है। यह सारी बातें हमें Opposition की तरफ से कहने की ज़रूरत नहीं। खुद इन की अपनी party के साथी, यह सब बातें publicly कहते हैं, House के अन्दर कहते हैं, बाहर कहते हैं और लिख कर देते हैं। अगर फिर भी यह खामोश रहें या अपनी पार्टी की meeting में धमकियां दे कर ही काम चलाना चाहें तो यह ठीक नहीं होगा।

आप हम Opposition वालों की बात छोड़ दें। आप के कहने के मुताबिक Opposition वाले तो कहते ही हैं कि फलां खराबी है लेकिन आप के अपने आदमी भी बेज़ार हैं और आप की पार्टी के आदमी जो इलज़ामात आप पर लगाते हैं उन का कोई हद हिसाब नहीं। अगर कोई ऐसी बात नहीं तो फिर वह क्यों आप पर इलज़ाम लगाएं और फिर जब वह इलज़ाम लगाते हैं और आप चुप बैठ जाते हैं तो पब्लिक इसे सही मानने को तैयार हो जाती है। और अगर यह सब बातें ठीक हैं तो Opposition को भी कहने का हक है। आप अपने आदमियों को अन्दरुनी तौर पर समझा बुझा कर चुप करवा सकते हैं लेकिन Opposition को तो हक है कि असलियत सब के सामने रखे। हम भी जानते हैं कि Government पर corruption के अलज़ाम हैं, inefficiency का मामला है और जो कुछ हो रहा है इनके अपने आदमियों से ज्यादा से ज्यादा हमें मालूम है और हमारे दिल में है। हम जानते हैं क्या हो रहा है और कैसे हो रहा है लेकिन कहावत है अंधे आगे रोए अपने नैन खोए। नतीजा क्या है? कुछ भी नहीं। हम ने कह दिया कि फलां जगह पर corruption हुई, वहां पर खराबी हुई और इन्होंने कह दिया कुछ भी नहीं हुआ, ऐसी कोई बात नहीं थी यह कभी नहीं हुआ और हम देख लेंगे। देशमुख साहिब जिन की शराफत capability, ability और integrity पर किसी को भी शक नहीं उन्होंने पंडित जी को जो सुझाव दिया है मैं उस की details में नहीं जाना चाहता। मैं नहीं चाहता कि वक्त ज़ाया हो। पंडित जी ने कहा कि अगर कोई definite charge हो तो वह छान बीन के लिये tribunal को भेजा जा सकता है। इसी तरीके से मैं चीफ मिनिस्टर से आप की मार्फत कहता हूं क्योंकि बराहेरास्त मेरा उन से कोई ताल्लुक नहीं (हंसी) आप के ज़रिए ही इन्हें कह सकता हूं कि अगर वह चाहें तो हम definite इलज़ाम और संगीन से संगीन इलज़ामात पेश करने को तैयार हैं। जिन मामलात के अन्दर बेकायदगी की गई है अगर यह इन इलज़ामात की छानबीन करवा सकें, तो हो सकता है कि इनके ऊपर भी इस तरह की बातें कही जा सकें। इस से परेशानी बढ़ेगी। लेकिन सवाल यह है कि क्या चीफ मिनिस्टर इस तरह करने को तैयार हैं? हम ने इलज़ाम लगाए इन्होंने refute कर दिये तो बात खत्म

[पंडित श्री राम शर्मा]
हो गई। देखने की बात तो यह है कि इस से अवाम में क्या विश्वास होगा । फिर एक और अजीब बात है कि एक मामला है उस की छान बीन उसी से सम्बन्धित अफसरान के स्पुर्द कर दी । मैं ने एक दफा चीफ मिनिस्टर साहिब को एक शिकायत भेजी और जिन अफसरान के खिलाफ वह शिकायत की उन्हीं को भेज दी गई। मैं ने हाउस में supplementary पूछा तो यह फरमाने लगे कि अगर अफसरान को न भेजता तो leader of the Opposition को भेज देता। अगर यही spirit है तो इस से कोई फायदा नहीं। हम तो ढोल बजाएंगे और आप से कहेंगे कि एक Tribunal मुकर्र कर दो और कह दो अपोज़ीशन वालों को कि जो कुछ वह इलज़ामात लगाना चाहें लगा दें चाहे वह आप के खिलाफ हों, आप के किसी colleague के खिलाफ हों या किसी Head of the Department के खिलाफ हों और इन बातों की छान बीन एक independent tribunal करे। यह मुल्क की सही खिदमत होगी । और इसी से कुछ नतीजा निकल सकता है जो बेहतरी के लिये हो।

आप law and order की हालत देखें। मैं details में नहीं पड़ना चाहता, लेकिन इतना कहना चाहता हूँ कि law and order हद से ज्यादा बिगड़ चुका है । किसी एक मामले की तरफ refer करने की ज़रूरत नहीं । मैं ने और इन के अपने आदमियों ने इस असेम्बली में अपनी तकरीरों में इस गिरी हुई law and order की हालत का ज़िक्र कई बार किया है। Government of India ने गलती की कि law की relevant provisions को amend नहीं किया। पंजाब सरकार कहती रही कि law and order काबू में है और जो dangerous dacoits थे उन्हें पकड़ कर गोली से मार दिया गया और कह दिया गया कि encounter में मारे गए। मुझे अपने ज़िला का पता है कि वहां भी 150 आदमियों की फेहरिस्त तैयार की गई है कि इन्हें eliminate कर दिया जाए । मैं ने Home Minister और Prime Minister को तारें दीं और लिखा कि हम इस बात के हामी नहीं कि एक गलत काम किया जाए। आप relevant rules को और कानून को amend कर दो । आप कहते हैं कि rules के मुताबिक कार्यवाई करते हैं, तो यह गवर्नमैंट की कार्रवाई क्या कम है कि अगर डाकू नहीं रहे तो चोर उचक्कों को ही लेकर मार दिया और कह दिया कि encounter हुआ और वह ढोल बजा कर आए थे। और वहां कहीं अपना यार दोस्त मारा गया तो पचास हज़ार की फीसें भर दी और और क्या कुछ नहीं किया। या तो यह काम कीजिए कि law आप के हाथ में हो जैसा चाहो करो । और एक Ordinance जारी करवा लें जिस से तमाम इख्तियारात आप के हाथ में आ जाएं जिसे चाहें मरवा दें और कैद कर दें या फिर अगर आप इस तरह की ताकत को बुरा समझते हैं तो honestly काम करें और मरदानावार काम करें। कानून कुछ कहे और आप कुछ करें यह कहां तक दुरुस्त है आप ही अंदाज़ा लगाएं । यहां पर law and order की हालत बुरी है इस के बारे में किसी तफसील में जाने की ज़रूरत नहीं । Council के अन्दर motion of thanks पेश करने वाले हैं श्री Chand Ram जी वहां के Deputy Chairman और यहां पर हैं चौधरी सिरी चन्द जी। इन्होंने कहा है कि सरकार का शुक्रिया और गवर्नर साहिब का शुक्रिया । चौधरी

सिरी चन्द जी निहायत फरमाँबरदारी से बोले कि यह Address बहुत अच्छा है और law and order बहुत अच्छा है। आज law and order रोहतक में अच्छा है या Amritsar और Gurgaon में बहुत अच्छा है। जो साहिब रोहतक के ज़िले को represent करते हैं और जिन्होंने thanks के motion पर बोलते हुए कहा है कि Rohtak का law and order बहुत अच्छा है और चौधरी चांद राम जी के इलाके में जिन्होंने Council में सरकार के law and order पर शुक्रिया अदा किया है उन की आंखों के सामने, उन के हलका में उन के घरों के सामने पुलिस ने जो law and order का मुज़ाहरा किया उस की मिसाल नहीं मिलती। एक जाट औरत को किसी जायदाद के झगड़े पर मार कर दबा दिया गया। और इसी असना एक चुमार औरत वहां से भाग कर दिल्ली चली गई। अब पुलिस वहां पर पहुंची और उन्होंने तफ्तीश शुरु की। उस मरी हुई औरत की लाश को बरामद कर लिया गया और कहा गया कि चमारी मार दी गई है। वहां पर गांव के हरिजनों को, चमारों और चौधरी चांद राम जी की बिरादरी के लोगों को पकड़ा और मार मार कर सुजा दिया और उन से मनवा लिया गया कि चमारी मार दी गई है। इन बेचारों को जेल में भेज दिया गया। दूसरी तरफ जो चमार औरत थी और जो घर से भाग गई थी वह दिल्ली की अदालत में पेश हो गई, खुद ही आ गई। यह है चौधरी सिरी चन्द के इलाके की law and order की हालत जिस पर तकरीर करने वाले और लोगों की नुमायंदगी करने वाले साहिब कौंसल में भी और यहां पर भी फरमाते हैं कि law and order बहुत अच्छा है। अब उन बेचारे चमारों को छोड़ा जा रहा है और थानेदार साहिब से पूछ ताछ की जा रही है। लेकिन यह भी खत्म कर दी जाएगी। मैं Amritsar ज़िले के law and order का जिक्र नहीं करता क्योंकि आप वहां के रहने वाले हैं आप को मुझ से बेहतर पता है। मैं हैरान हूं कि गवर्नमैंट ने किस तरह Address लिखवा कर गवर्नर साहिब से पढ़वा दिया और फिर श्री चांद राम और चौधरी सिरी चंद जी से तारीफ करवा दी। मैं तो यह कहूंगा कि यह सरकार खातमे के करीब है। लोग इन्तहाई दर्जे तक तंग आ चुके हैं और आखरी मिनट पर है। किसी वक्त भी यह लावा फूट सकता है इस का बचाव एक ही सूरत में हो सकता है कि Chief Minister साहिब अपनी dictatorship छोड़ दें। तभी गवर्नमैंट की नेक नामी हो सकती है। लोग दुआ कर सकते हैं और मेरे ख्याल में गवर्नर साहिब भी खुशी के साथ अपनी term पूरी कर सकेंगे। यह सब एक शख्स पर मुनहसर है और उसका नाम है सरदार प्रताप सिंह कैरों, चीफ मिनिस्टर, पंजाब। Dictatorship का ढंग बदलने से ही इस सूबे का कोई भला हो सकता है।

**खान अब्दुल गफार खां** (अम्बाला शहर) : जनाबे सदर, आज चौथा दिन है कि गवर्नर साहिब के Address पर टीका टिप्णी हो रही है। यहां पर बहुत सी बातें कही गई हैं और नुक्स निकाले गये हैं बुराई और नुक्स निकालने में कोई कसर उठा नहीं रखी गई और दूसरी तरफ तारीफ करने में कोई कसर बाकी नहीं छोड़ी गई। जो दर्मियानी रास्ता था वह अभी तक किसी ने इख्तियार नहीं किया। मैं इस लिये Opposition के benches पर बैठे हुए सज्जनों से निहायत अदब से, नम्रता से और हलीमी से निवेदन करना चाहता हूं कि जहां पर आपने सरकार की बुराइयां ब्यान की है और अपनी

[खान अब्दुल गफार खां]

मुखालफत का इजहार किया है वहां खुदा रा उन बातों का भी ज़िक्र किया होता जो पंजाब के मुफाद के लिये की गई हैं और जिन की तारीफ की जा सकती थी।

मैं चूंकि एक जमींदार घराने में पैदा हुआ हूं इस लिये मुझे ज़मीदारों की मिसालें याद हैं। हमारे यहां यह कहा जाता है कि दुश्मन हमेशा पांव की तरफ देखता है कि इस की जूती कैसी है टूटी हुई है या कि नहीं मगर दोस्त हमेशा सर की तरफ देखता है कि इस की पगड़ी कैसी है (तालियां) आप जूती की तरफ देखते हैं आप नीचे की तरफ देखते हैं आप हमारे सिर की तरफ जो इतना बुलंद है उस की तरफ नहीं देखते।

**पंडित श्री राम शर्मा :** मगर आप के तो पगड़ी नहीं टोपी है।

**खान अब्दुल गफार खां :** टोपी हो चाहे पगड़ी हो मगर देखना तो सिर की तरफ ही होता है। मगर आप की नज़र तो टोपी और पगड़ी की तमीज़ में उलझ जाती है। अगर बाजवा साहिब यह बात कहें कि ज्ञानी जी की पगड़ी देखो तो इन की भी नज़र उसी तरफ ही गई जो इन को बुरी मालूम देती है। बहर हाल मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं और इन दोस्तों को कहना चाहता हूं कि फारसी की इस कहावत पर अमल करो जिस का मतलब यूं है कि तू ने मेरे ऐब तो बयान किये मगर हुनर भी तो बयान कर। इस दुनिया में आज तक न पूरी तकमील की गई है और न होगी। जिस दिन कोई चीज़ पाया तकमील तक पहुंच जायेगी तो उस चीज़ की उस दिन मौत होगी और वह खत्म हो जायेगी। आप देखते हैं कि जब इनसान की ज़िंदगी की तकमील हो जाती है तो वह खत्म हो जाती है। किसी दरख्त या और किसी चीज़ की जब तकमील हो जाती है तो वह खत्म हो जाती है। आज हमारे सामने बहुत सारी चीज़ें ऐसी हैं जिन की तरक्की की बहुत ज़रूरत है। इस में कोई शुबह नहीं कि जो लोग यह समझते हैं कि उन से कोई गलती नहीं हो सकती वह गलती पर हैं। मैं कहता हूं कि ग़लती करना हमारे हिस्सा में आया है हम से ग़लती ज़रूर ही होती है। मैं इस के मुताल्लिक कई दफा मिसाल भी दे चुका हूं कि तीन हस्तियां हैं जो गलती नहीं करतीं। एक तो अल्लातआला, वाहिगुरु या परमेश्वर अच्छा काम करने में गलती नहीं करते दूसरे फरिश्ता गलती नहीं करता और तीसरे शैतान हैं जो बुरा करम करने में भूल कर भी गलती नहीं करता। इस लिये हम अल्लातआला हैं न हम फरिश्ते हैं और न ही हम शैतान हैं। हम से गलती तो जरूर होगी ही। देखने वाली चीज़ यह है कि हमारी इस के मुताल्लिक नीयत क्या है। अगर हमारी नीयत खराब है या हम ने कोई गलती दीदा दानिसता की है तो यह जरूरी है कि उस के लिये हमें कोई भी सज़ा दी जाये, चाहे फांसी पर ही क्यों न लटकाया जाये, क्योंकि दीदा दानिस्ता गलती करने से हम अपने मुलक और अपने सूबे का नुकसान कर रहे हैं और हम ऐसा करके जनता को नुकसान पहुंचाना चाहते हैं। ऐसी हालत में हमारा कोई हक नहीं कि हम Government में मौजूद रहें। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि खुदा रा आप हमारी नीयत पर शुबह न करें क्योंकि जब आप भलाई करते हैं तो हमारे दिल में कुछ ऐसे जज़बे पैदा हो जाते हैं

जिन के ज़ेरे असर वह बात होती है कि जो आप कहते हैं कि हम इस के उलट समझने की कोशिश करते हैं। हम कहते हैं कि मेम्बर साहिबान हमें ईमानदारी से बतायें कि हम से फलां गलती हुई है हम उस की तलाफी करेंगे। आप को ग़लती की तलाफी कराना चाहिये मगर आप ढोल पीट रहे हैं। जैसा कि Leader of the Opposition ने बताया है कि हम ढोल पीट २ कर कहेंगे लेकिन मैं कहता हूं कि you play to the galleries. अगर आप चाहते हैं कि किसी चीज़ का अच्छी तरह से फैसला हो तो आप हमें ईमानदारी से बतायें हम अपने चीफ मिनिस्टर से कहेंगे और अपनी Cabinet से भी कहेंगे कि खुदा के वास्ते अगर यह ईमानदारी से कहते हैं तो इन की बात की तरफ ज़रूर ध्यान दिया जाये। मगर ऐसी बातें करने का मतलब तो इनका इधर से उठ कर उधर जा बैठने का है। (हंसी) अगर इन का मतलब ईमानदारी से है तो मैं आप को यकीन दिलाता हूं कि हम ज़रूर कहेंगे। इस मकसद का कोई फायदा नहीं है कि ईमानदारी से बताया ही न जाये। अगर आप इधर आना चाहते हैं तो आप बसरोचशम इधर तशरीफ ले आयें। आखिर Opposition के जो Leader साहिब हैं वह हम से ही बिछड़ कर गये हुए हैं चाहे उन के जाने के असबाब कुछ भी क्यों न हों। मैं इस बहस में नहीं जाना चाहता मैं तो यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि आखिर इन बातों का कोई फायदा नहीं है। आप एक बात पर कहते हैं कि यह नहीं हुआ वह नहीं हुआ। यह आप की जहरीली तकरीरों का ही नतीजा है कि आज जो घबराहट है आप की वजह से ही यह सब कुछ है। आप कहते हैं कि law and order नहीं है, यहां तमाम जगह गुंडा गरदी है, gangsterism है। इन बातों का नतीजा यह है कि पंजाब तरक्की नहीं कर सकता। और industry में कोई तरक्की नहीं हो सकती क्योंकि Industrialists घबराहट की वजह से दूसरे सूबों में चले जा रहे हैं। तारीख में आयंदा के लिये यह लिखा जायेगा कि अगर पंजाब की तरक्की नहीं हुई तो यह महज़ आप की वजह से नहीं हुई क्योंकि आप लोग ही हैं जो घबराहट पैदा कर रहे हैं।

Agriculture के मुताल्लिक मैं एक चीज़ अर्ज़ करना चाहता हूं कि कोई भी culture नहीं आ सकती जब तक कि मुल्क की Agriculture की हालत ठीक न हो। कोई भी मुल्क तरक्की नहीं कर सकता जब कि वह खाने पीने की चीजों के लिये दूसरों के आगे हाथ फैलाता रहे। मांगने वाले की कदरो मंज़लत नहीं होती। आप हमेशा याद रखें कि मांगने वाले का हाथ हमेशा नीचे होता है और देने वाले का हाथ ऊपर होता है। हमारे सूबा ने Agriculture मे बड़ा अच्छा नाम पैदा किया है। यह खुद ही नहीं खाता बल्कि दूसरों को भी खिलाता है। मैं आंकड़े वांकड़े कुछ नहीं जानता मैं तो एक मुसलमान आदमी हूं (तालियां) यह आंकड़े कैसे हैं सही हैं या गलत मुझे नहीं मालूम इस की आप के सामने मिसालें मौजूद हैं कि हम ने कितनी तरक्की की है। हमारे हिंदुस्तान के महबूब नेता पंडित जवाहर लाल नेहरू ने हमारी Agricultural policy का खैर मकदम किया है और कहा है कि Agriculture में तमाम सूबों के मुकाबला में इस सूबा ने खास तरक्की की है। हमारे Leader of the Opposition ने ज़रायती नुमायश में जाकर अपने Agricultural stall का भी मुलाहिज़ा

[खान अब्दुल गफार खां]
फरमाया होगा आप को यह जानकर खुशी होगी कि हमारा stall नुमायश में सब से बेहतर है ।

ला ऐंड आर्डर खराब है यह बार बार कहा जाता है, मगर क्या किसी को खबर है कि यह खराब क्यों है ? यह इस लिये है जनाब कि हम दुरुस्त नहीं हैं । अगर हम अपने आप को ठीक कर लें तो ला ऐंड आर्डर भी ठीक होते देर नहीं लगेगी । जनाब, एक चीज़ जिस की मुखालफत अब्दुल गफार खां करता है उस की हमायत सरदार प्रेम सिंह प्रेम करता है और जिस की मुखालफत सरदार प्रेम सिंह प्रेम करता है, उस की हमायत अब्दुल गफार खां करता है। इस लिये जनाब ला एंड आर्डर खराब होता है। तो ज़रा इन चीज़ों पर गौर फरमाइए ।

जनाब, मैं एक दफा का ज़िक्र करना चाहता हूं। मैं जगाधरी से आ रहा था और मैं जीप पर सवार था। जब शाहबाद आया तो सोचा कि ज़रा ठहर कर यहां से खरबूज़े ले लें। जीप रोक ली और इतने में एक साहब आए जो मेरे दोस्त से गले मिलने लगे। मैंने पूछा कि जनाब की तारीफ ? तो कहने लगे, सब इंस्पैक्टर, पुलिस, इंटैलीजंस डिपार्टमेंट। मैंने उन से कहा कि आप मारे मारे फिरते हैं तो यह छोटी छोटी मछलियां न पकड़ें बल्कि बड़े बड़े मगर मच्छ पकड़ें। तो उन्होंने कहा कि हम यही कोशिश करते हैं लेकिन अगर कोई मगर मच्छ पकड़ते हैं तो गवाहियां नहीं मिलती। कहने लगे कि पानीपत में एक स्टोर से सीमेंट की बोरियां निकाली गई थीं। हम ने पी० डब्ल्यू डी० के लोगों के खिलाफ शहादतें मांगीं मगर हमें शहादतें नहीं मिलीं तो जनाब मेरे कहने का मतलब है कि ज़रा हम अपने आप को देखें कि हम क्या क्या करते हैं ? (घंटी) जनाब, कभी कभी तो बोलने की इजाज़त बख्शते हैं। बस इतनी जल्दी न कीजिए। मैं एक दो मिनट बोल कर खत्म कर दूंगा। मेरे पर यह कटौती न लगाएं । मैं, जनाब, यह कहना चाहता हूं कि जब से Independence मिली तब से ले कर आज तक जितना रुपया खर्च हुआ और जिस जिस ज़ोन में हुआ उस का हिसाब लगाया जाए और जो हमारा हिस्सा बनता हो वह हमें दे दो । हम ज्यादा नहीं चाहते । यह बड़ी अफसोसनाक बात है और बड़ी शर्म की बात है इस आनरेबल हाउस के लिये कि जनाब यहां की फिज़ा कम्युनलिज्म की ओर जा रही है। आज पंजाब की तकसीम न होने को कहा जाता है। यहां पर एक आनरेबल मैम्बर ने जो बड़ी अच्छी तकरीर करते हैं, बड़े fluently बोलते हैं उन्होंने फरमाया कि किसी वज़ीर ने यह कहा कि तकसीम हमारी लाश पर होगी। तो मैं इन मैम्बर साहब से पूछना चाहता हूं कि इस की क्या गारंटी है कि हाई कमांड और गवर्नमेंट आफ इंडिया उस को नहीं कर देगी। मैं उन की खिदमत में अर्ज़ करना चाहता हूं कि हम लोग तो कुएं के मैंडक हैं लेकिन हाई कमांड ने जो करना है वह बहुत बड़ा इंट्रैस्ट सामने रख कर और in the interest of whole country करना है। हम किसी सूबा को छोटा बनाएं या किसी सूबे को बड़ा बनाएं, इस की कोई गारंटी नहीं दे सकता ।

जनाब, एक बात और अर्ज़ करूं कि हालात के बदलने के साथ साथ हुकम भी बदल जाता है। यहां डाक्टर साहब बैठे हुए हैं वह बतायेंगे। एक बात सब जानते हैं कि मुसलमानों में सुअर, शराब और रिश्वत हराम समझी जाती है लेकिन जनाब अगर शराब में नमक डाल दिया जाए तो वह सिरका बन जाता है। यानी हुकम बदल जाता है, वह शराब नहीं रहती (हंसी) और उस वक्त हराम होने का हुकम नहीं रहता। इस लिये अगर गवर्नमैंट आफ इंडिया यह मुनासिब समझे कि तकसीम करना जरूरी है तकसीम हो कर रहेगी और अगर नहीं समझती तो नहीं होगी और तकसीम कोई कर नहीं सकता। इस के लिये कोई गारंटी नहीं दे सकता (घंटी)। बस जी, अब आखिरी इल्तजा है।

**श्री अध्यक्ष** : आप औरों का टाइम निगल रहे हैं। (The hon. Member is taking the time of other Members.)

खान अबदुल गफार खां : मैं जनाब अभी पांच मिनट में खत्म करता हूं (हंसी) यह ठीक है कि डिवलपमेंट की बाबत बहुत कुछ कहा गया और मैं यह भी जानता हूं कि जितना होना चाहिए उतना नहीं हुआ।

**श्री अध्यक्ष** : जिन्होंने 10 मिनट से ज्यादा टाइम लिया है उन का चांस आगे बजट डिस्कशन पर बोलने का जाता रहा। (Those hon. Members who have taken more than ten minutes will not get an opportunity to speak during the general discussion of the Budget.)

**खान अब्दुल गफार खां** : जनाब, जो expectations हमने लोगों की बढ़ा दी थीं वह पूरी नहीं हो सकतीं (घंटी) मैं आखिर में चीफ मिनिस्टर साहब से उर्दू की बात कर दूं। वह कहते थे कि वध तों वध करांगा। किते इंज न होवे कि वध ही कर दें।

(*At this stage Deputy Speaker occupied the Chair.*)

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ** (ਬਰਨਾਲਾ) : ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਡਿਪਟੀਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜਾ ਮਤਾ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਸਰ ਛੋਟੂ ਰਾਮ ਦੇ ਭਤੀਜੇ ਨੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ। ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣੇ ਐਡਰੈਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਪੁਤਰ ਨੂੰ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਦਿਤੀ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅੰਗਰੇਜ਼ੀ ਦੇ ਐਡਰੈਸ ਦਾ ਸਫ਼ਾ 6 ਪੜ੍ਹੋ ਤਾਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਗੰਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਹੋਇਆ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਜ਼ਿਲਾ ਹਿਸਾਰ ਨੂੰ ਰਾਵੀਏ ਕੈਲਾਸ਼ ਦਾ ਖਿਤਾਬ ਮਿਲਿਆ। ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਮੇਰੇ ਪੰਜਾਬ ਨੇ ਲਈ। ਉਥੇ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਔਰ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਸ਼ੀਲਡਾਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀਆਂ। ਉਥੇ ਇਨਾਮ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ। ਉਥੇ All-India basis ਤੇ ਮੁਕਾਬਲਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਚੰਗਾ ਗੱਲਾ ਜਾਂ ਗੰਨਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਕਿਸਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਇਨਾਮ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਆਪ ਨੇ ਦੁਨੀਆਂ ਦੀ ਨੁਮਾਇਸ਼ ਦੇਖੀ ਹੈ। ਉਥੇ ਜਦੋਂ ਪੰਡਤ ਨਹਿਰੂ ਗਏ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵੀ ਇਹ ਗਲ ਕਹੀ ਕਿ ਮਿਸਲਾਂ ਬਦਲ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਖੇਤੀ ਦੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਟਾਲਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਜਨਾਬੇਵਾਲਾ ਖਾਨਖਾਨਾ ਰਹੀਮ ਨੇ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਪਹਿਲੇ ਇਹ ਗਲ ਆਖੀ ਸੀ ਕਿ ਕਿਸਮਤ ਬਦਲ ਸਕਦੀ ਹੈ ਪਰ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਦਿੱਤੀ ਹੋਈ ਖਾਦ ਨਹੀਂ ਤਬਦੀਲ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਇਹ ਗੱਲ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਸਾਡੇ ਵਾਸਤੇ ਕਾਬਲੇ ਫ਼ਖਰ ਹੈ। ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੇ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਨਾਮ ਰੋਸ਼ਨ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਜੋ

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ]

ਜ਼ਿਆਦਾ ਗ਼ੱਲਾ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਦਾ ਕੰਮ ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਮੇ ਲਾਇਆ ਸੀ ਅਸੀਂ ਉਸ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਨਿਭਾਇਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਪੁਰਾਣੇ ਮਿਤਰ ਚੌਧਰੀ ਸੂਰਜ ਮਲ ਔਰ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਹੋਰਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਜ਼ਿਲੇ ਨੇ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਨਾਮ ਰੋਸ਼ਨ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਸਿਰਫ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਦੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਕਰਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਹੀ ਨਹੀਂ ਕਾਫੀ ਅਨਾਜ ਪੈਦਾ ਕੀਤਾ ਬਲਕਿ ਅਸੀਂ ਬਾਹਿਰ ਵਾਲੇ ਸੂਬਿਆਂ ਦੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਵੀ ਪੂਰੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਹਨ । ਅਸੀਂ ਕਸ਼ਮੀਰ, ਦਿੱਲੀ ਔਰ ਹਿਮਾਚਲ ਪਰਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਵੀ feed ਕੀਤਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ 8 ਹਜ਼ਾਰ ਟਨ ਬੀਜ਼ ਬੰਬਈ ਦੇ ਸੂਬੇ ਲਈ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਇਹ ਕੰਮ ਕਿਸ ਨੇ ਕੀਤਾ ਹੈ ? ਇਹ ਕੰਮ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਬੇਟੇ ਨੇ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਹੁਣ ਤਕ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਤਨੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਨੇ ਵੀ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਬੇਟੇ ਨੂੰ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ । ਸਾਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਮਿਟੀ ਦੇ ਵਿਚ ਮਿਟੀ ਹੋਕੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕਿਸਮਤ ਬਣਾਉਂਦੇ ਹਨ । ਜਨਾਬੇਵਾਲਾ ਮੇਰਾ ਦਿਲ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਕਿ ਮੈਂ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਤੋਂ ਸਿਵਾ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਮਾਮਲੇ ਤੇ ਬੋਲਾਂ । ਮੈਂ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਏਥੇ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਦੀ ਦਿਹਾਤੀ ਯੂਨੀ-ਵਰਸਟੀ ਬਣਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਆਪਣਾ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਵੀ ਲਿਆਂਦਾ ਸੀ । ਕਾਸ਼ ਕੇ ਮੇਰਾ ਉਹ ਮਤਾ ਬੈਲਟ ਦੇ ਵਿਚ ਨਿਕਲੇ । ਜਦੋਂ ਤਕ ਤੁਸੀਂ ਦਿਹਾਤੀ ਐਗਰੀਕਲਚਰਲ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਨਹੀਂ ਬਣਾਉਗੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਜਦ ਆਪ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣਾਉਗੇ ਤਾਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਖੇਤਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਖਾਦ ਕਿੰਨੀ ਪਾਉਣੀ ਹੈ, ਫਸਲਾਂ ਦੀਆਂ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਦਾ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਲਾਜ ਕਰਨਾ ਹੈ ਔਰ ਸੇਮ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਸੇਮਜ਼ਦਾ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਨੂੰ reclaim ਕਰਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਉਹ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬੜੀ useful ਸਾਬਤ ਹੋਵੇਗੀ । ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਔਰ ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਦੋਵੇਂ ਮੁਤਬੱਰਕ ਸਥਾਨ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸੇ ਸਥਾਨ ਤੇ ਕਾਇਮ ਰਖੀਏ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਤਕਾਰ ਰਖੀਏ । ਇਹ ਗਲ ਸੁਣਨ ਦੇ ਵਿਚ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਦੇ ਵਿਚ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਂ ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਮੁੰਡਿਆਂ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਵਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਗਲ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਰੋਕਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਗਲਤ ਗੱਲਾਂ ਨਾ ਕਰੀਏ । ਜੇ ਕਿਸੇ ਮੁੰਡੇ ਨੂੰ ਸਿਫਾਰਿਸ਼ ਦੇ ਨਾਲ ਪਾਸ ਕਰਵਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਫਾਇਦੇਮੰਦ ਨਹੀਂ ਸਾਬਤ ਹੋ ਸਕਦਾ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਇਕ ਦੋ ਹੋਰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਗੱਲਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਪਹਿਲੀ ਗੱਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਮੈਂ ਜਾ ਕੇ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਪੈਪਸੂ ਦੇ 600 ਬੀ. ਟੀ. ਪਾਸ ਮੁੰਡੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ adjust ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਤਨੀਆਂ ਅਸਾਮੀਆਂ ਖਾਲੀ ਹੋਣਗੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚੋਂ 25% ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ । ਪਰ ਅਸੀਂ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ 360 ਦੇ ਕਰੀਬ ਨਵੇਂ ਬੀ. ਟੀ. ਰਖੇ ਸਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਸਿਰਫ ਪੈਪਸੂ ਦੇ 6 ਬੀ.ਟੀ. ਲਏ ਗਏ ਹਨ । ਉਸ 25% ਵਾਲੇ ਫਾਰਮੂਲੇ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ 85 ਅਸਾਮੀਆਂ ਮਿਲਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਸੀ । ਮਗਰ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਕੋਈ ਖਿਆਲ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ । ਗੌਰਮੈਂਟ

ਮਹਿਕਮਾ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕਰੇ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਪੈਪਸੂ ਦੇ 25% ਬੀ.ਟੀ. ਲੈਣੇ ਸਨ ਉਹ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਲਏ ਗਏ । ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਜਦੋਂ ਤਕ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਵਿਚ ਹਿੰਦੀ ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਜ਼ੋਨਾਂ ਲਈ ਅਲਹਿਦਾ ਅਲਹਿਦਾ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਔਰ ਇਕ ਸੈਕਟਰੀ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਜਾਂਦਾ ਉਦੋਂ ਤਕ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ ਕੰਮ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ ਬਜਟ ਪਾਸ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਮਗਰ ਉਸ ਨੂੰ ਜਿਥੇ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਥੇ ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਅਸੀਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਵਿਚ ਤਾਂ ਕਾਲਜ ਛੇਤੀ ਨਾਲ ਹੀ ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਮਗਰ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਔਰ ਰੋਹਤਕ ਦਾ ਕਾਲਜ ਛੇਤੀ ਨਹੀਂ ਬਣਾਇਆ ਜਾਂਦਾ । ਇਸ ਦੀ ਕੀ ਵਜਾਹ ਹੈ । ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਵਿਚ ਤਾਂ ਆਈ. ਏ. ਐਸ. ਔਰ ਹੋਰ ਵਡੇ ਅਫਸਰ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁੰਡੇ ਤਾਂ ਬਾਹਿਰ ਜਾ ਕੇ ਵੀ ਪੜ੍ਹ ਸਕਦੇ ਹਨ ਮਗਰ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਔਰ ਰੋਹਤਕ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਪੇਂਡੂ ਮੁੰਡੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਂ ਬਾਪ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਾਹਿਰ ਭੇਜਣ ਦੀ ਹਿੰਮਤ ਨਹੀਂ ਰਖਦੇ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਥੇ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਕਾਲਜ ਬਣਾਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਹਾਈ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਮੁੰਡੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਮਤਿਹਾਨ ਦੇਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਘਬਰਾ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਸਿਧੇ ਸਾਦੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਹੀ ਸੈਂਟਰ ਬਣਾਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਕਿ ਉਹ ਬਿਨਾਂ ਘਬਰਾਹਟ ਦੇ ਆਪਣੇ ਪਰਚੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕਰ ਸਕਿਆ ਕਰਨ ।

11 A. M.

ਫੇਰ, ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਨਸਾਫ ਵੀ ਸਸਤਾ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਕਰ ਕੋਈ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਅਰਜ਼ੀ ਨਵੀਸ ਕੋਲ ਅਰਜ਼ੀ ਲਿਖਵਾਉਣ ਲਈ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਧਕੇ ਵੀ ਪੈਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਪੈਸੇ ਵੀ ਬਹੁਤ ਵਧ ਲਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਇਕ ਅਰਜ਼ੀ ਦੀ ਲਿਖਾਈ ਉਸ ਕੋਲੋਂ 10, 20, 30, ਅਤੇ 40 ਰੁਪਏ ਤਕ ਵੀ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਰੇਟ ਤਾਂ ਕੋਈ ਮੁਕਰਰ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਫਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਇਕ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਇਹ ਸਾਰੇ ਰੇਟਸ ਲਿਖ ਕੇ ਲਗਾਏ ਜਾਣ ਕਿ ਇਸ ਅਰਜ਼ੀ ਦੀ ਲਿਖਾਈ ਇਤਨੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ ਇਤਨੀ ਹੈ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੰਡੀਆਂ ਵਾਲਾ ਕਾਨੂੰਨ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਬਣ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚੋਂ ਮੰਡੀਆਂ ਕਢ ਕੇ ਬਾਹਰ ਲਿਆਂਦੀਆਂ ਜਾਣ ਕਿਉਂਕਿ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦੇ ਗਡੇ ਉਥੇ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚ ਸਕਦੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਲੋਕ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਕੀਮਤ ਘਟ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਉਹ ਆਪਣੇ ਰਸੂਖ ਨਾਲ ਉਥੇ ਮੰਡੀ ਨਹੀਂ ਬਣਨ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਪਟਿਆਲਾ, ਮਾਲੇਰਕੋਟਲਾ ਅਤੇ ਹੋਰ ਕਈ ਥਾਵਾਂ ਵਿਚ ਨਵੀਆਂ ਮੰਡੀਆਂ ਬਨਾਉਣ ਲਈ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਲੋਕ ਆਪਣੇ ਰਸੂਖ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਬਨਣ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । Agriculture Produce Markets Bill ਵੀ ਇਸੇ ਸੈਸ਼ਨ ਵਿਚ ਜ਼ਰੂਰ ਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਨਾ ਆਇਆ ਤਾਂ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਹਾਲ ਨਹੀਂ, ਉਹ ਲੁੱਟੇ ਜਾਂਦੇ ਰਹਿਣਗੇ । ਤੁਸੀਂ ਜਾਕੇ ਜਗਰਾਉਂ ਤੇ ਮੁਲਾਂਪੁਰ ਦੀਆਂ ਮੰਡੀਆਂ ਵਿਚ ਵੇਖੋ, ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅੰਨ੍ਹੇ ਕੰਡੇ ਲਗੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨ ਦੀ ਕਪਾਹ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਾਲੇ ਕਿਸ ਬੇਰਹਮੀ ਨਾਲ ਘਟ ਤੋਲਦੇ ਹਨ । ਜਨਾਬ, ਇਹ ਵੇਖਣ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਛੇਤੀ ਧਿਆਨ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ।

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ]

ਸੇਮ ਦੀਆਂ ਨਾਲੀਆਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਇਹ ਤਜਵੀਜ਼ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਸੇਮ ਨਾਲੀਆਂ compulsory ਤੌਰ ਤੇ ਪੁਟੀਆਂ ਜਾਣ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਕੌਂਸਲ ਵਿਚ ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਚੰਦਰਾ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਵੀ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਚੀਜ਼ compulsory ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਅਤੇ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਹੀ ਛਡ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖੇਤਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਖੜ੍ਹਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਵੇਖਣ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਾਣੀ ਨਿਕਲ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਗਲ ਮੰਨਜ਼ੂਰ ਹੈ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਨਾਲ ਸੇਮ ਨਾਲੀਆਂ ਪੁਟਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੌਕਰਸ਼ਾਹੀ ਦੇ ਆਦਮੀ ਸਾਨੂੰ ਨਿਸ਼ਾਨਦੇਹੀ ਤਾਂ ਦੇਣ ।

ਇਥੇ ਟਰੈਕਟਰ ਅਤੇ pumping sets ਖਰੀਦਣ ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਮਿਲਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਵੀ ਗੱਲ ਸੁਣ ਲਉ ਕਿ ਉਹ ਕਰਜ਼ੇ ਕਿਵੇਂ ਮਿਲਦੇ ਹਨ । ਜੋ ਟਰੈਕਟਰਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਦੇ agents ਹਨ ਉਹ ਤਾਕ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਹੜੇ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਨੇ ਕਰਜ਼ੇ ਲਈ ਅਰਜ਼ੀ ਦਿਤੀ ਹੈ । ਉਹ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਜਾਕੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਤੇਰੀ ਮਿਸਲ ਮਹਕਮਾ ਜ਼ਰਾਇਤ ਕੋਲ ਪਹੁੰਚ ਗਈ ਹੈ ਦਸ ਤੈਨੂੰ ਕਰਜ਼ਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜੇ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਰਕਮ ਪੇਸ਼ਗੀ ਦੇ ਦੇ ਤੇਰੀ ਅਰਜ਼ੀ ਮੰਜ਼ੂਰ ਕਰਵਾ ਦੇਵਾਂਗੇ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਰੁਪਿਆ ਲੈ ਲੈਂਦੇ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਅਰਜ਼ੀ ਮੰਜ਼ੂਰ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਹ ਪੇਸ਼ਗੀ ਦਾ ਰੁਪਿਆ ਵਾਪਸ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਗਰੀਬ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਿਛੇ ਘੁਮਦਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ । 5, 6 ਆਦਮੀ ਅਜਿਹੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਰੁਪਿਆ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਸਜਣ ਸੰਤਾ ਸਿੰਘ ਵਲਦ ਮਸਤਾਨ ਸਿੰਘ ਪਿੰਡ ਬਾਲੀਅਰਕ ਤਹਸੀਲ ਸੰਗਰੂਰ ਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਤੋਂ 2 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਲਏ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਅਜੇ ਤਕ ਫਿਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਸੀਂ ਖੁਦ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਬੇਟੇ ਹੋ ਅਤੇ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਕਿ ਬਾਰਸ਼ ਨਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਕਿਸਾਨ ਦੀ ਕਣਕ ਦੀ ਫਸਲ ਨੂੰ ਕਿਤਨਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਬਿਜਲੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਉਸਦੀ ਮੂੰਹ ਵੇਖਣ ਲਈ ਲੋੜ ਹੈ (ਹਾਸਾ), ਖੇਤੀ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਦੇਣ ਲਈ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ! ਨਾ ਤੇ ਬਾਰਸ਼ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਬਿਜਲੀ tubewells ਲਈ ਮਿਲ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਪੇਸ਼ੀਨਗੋਈ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਾਲ ਕਣਕ ਦੀ ਫਸਲ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੋਵੇਗੀ । ਬਾਕੀ State trading ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੰਡੀ ਵਾਲਿਆਂ ਦੇ ਸਿਰਾਂ ਤੋਂ ਇਸ ਦਾ ਖੌਫ ਨਾ ਉਤਰਣ ਦਿਉ । ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰੋ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਫਰੀਦਕੋਟ ਜਾ ਕੇ ਕਿਹਾ ਸੀ । ਸਾਡੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਜਦੋਂ ਫਰੀਦ ਕੋਟ ਦੌਰੇ ਤੇ ਗਏ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ dealers ਨੇ ਜਾਕੇ ਕਿਹਾ ਕਿ State Trading Co-operative Societies ਨੂੰ ਨਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਦੀਆਂ ਤੋਂ ਕਿਸਾਨ ਲੁਟਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਹੁਣ ਤਾਂ ਬਸ ਕਰੋ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੁਣ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦਿਉ । ਮੈਂ ਮੋਹਣ ਲਾਲ ਜੀ ਨੂੰ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ State Trading Co operative Societies ਨੂੰ ਹੀ ਦਿਉ (ਘੰਟੀ) । ਸ੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਗੱਲ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਇਸ ਲਈ ਬੋਲਣ ਦਿਉ । ਤੁਸੀ ਵੀ ਤਾਂ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਹੀ ਬੇਟੇ ਇਥੇ ਬੈਠੇ ਹੋ (ਹਾਸਾ)

ਹੁਣ ਮੈਂ Crops Insurance ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਲਈ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਦੀ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਹੈ, ਇਕ price accounting system ਅਤੇ ਦੂਜੇ cost

of production ਦਾ ਪਤਾ ਕਰਨਾ ਯਾਨੀ agricultural produce ਉਪਰ ਕਿਤਨੀ ਲਾਗਤ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕੀਮਤ ਕਿਤਨੀ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇਗੀ । ਮੈਨੂੰ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ crops insurance ਦਾ ਬਹੁਤ ਅੱਛਾ ਕਦਮ ਉਠਾ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ 17 ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਲਖਾਂ ਰੁਪਏ ਖਰਚ ਕਰਕੇ crops insurance ਦੀ ਸਕੀਮ ਨੂੰ ਚਾਲੂ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕੰਮ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਜਦੋਂ ਉਥੇ ਦੌਰੇ ਤੇ ਗਏ ਸਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਫਰਮਾਇਆ ਸੀ ਕਿ ਛੇਤੀ ਇਸ ਲਈ ਬਲਾਕਸ ਬਣਾਏ ਜਾਣਗੇ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੁਕਮ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਬਲਾਕ ਨਹੀਂ ਬਣੇ ਹਨ । ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਜੀ ਇਥੋਂ ਚਲੇ ਗਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਧਿਆਨ ਵਿਚ ਇਹ ਗੱਲ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਉਹ ਧੂਰੀ ਗਏ ਸਨ ਅਤੇ co-cperative society ਦਾ ਉਦਘਾਟਨ ਕੀਤਾ ਸੀ ਤਾਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸੋਸਾਈਟੀਆਂ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰਨਗੀਆਂ ਪਰ ਧੂਰੀ ਮਿਲ ਦਾ manager ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਚਲਣ ਦੇਵਾਂਗੇ । Co-operative ਤਹਿਰੀਕ ਨੂੰ ਕਿਤਨਾ ਨੁਕਸਾਨ ਪਹੁੰਚਦਾ ਹੈ ਇਸ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਤੁਸੀਂ ਲਾ ਲਉ । ਮਿਲ ਵਾਲੇ ਵਧ ਤੋਲਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਵੀ ਘਟ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਵੱਜੁਹ ਦਿਲਾਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ ਪਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਇਥੇ ਨਹੀਂ ਹਨ ।

ਫੇਰ, ਜਨਾਬ, ਖੰਡ ਦੀ ਤਕਸੀਮ ਵਿਚ ਬੜੀ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੀ 20 ਫੀਸਦੀ ਆਬਾਦੀ ਨੂੰ ਵੀ 50 ਫੀਸਦੀ ਅਤੇ ਦਿਹਾਤੀ 80 ਫੀਸਦੀ ਆਬਾਦੀ ਨੂੰ ਵੀ 50 ਫੀਸਦੀ ਕੋਟਾ ਹੈ । ਇਹ ਬਹੁਤ ਭਾਰੀ ਬੇਇਨਸਾਫੀ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਧੂਰੀ ਮਿਲ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਫਲਾਂ ਫਲਾਂ ਕੰਡੇ ਲਿਆ ਕੇ ਲਾਉ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਨਹੀਂ ਲਾਏ ਹਨ ਅਤੇ ਘਟ ਤੁਲਾਈ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਕੋਈ ਕਮੇਟੀ ਮੁਕਰਰ ਕਰ ਦਿਉ ਜਾਂ ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਲਈ ਮੁਕਰਰ ਕਰ ਦਿਉ ਕਿ ਉਹ ਜਾ ਕੇ ਵੇਖਣ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਸਾਨ ਨਾਲ ਧੱਕਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ।

ਇਕ ਅਰਜ਼ ਮੈਂ ਇਹ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Delhi Agricultural fair ਵਿਚ ਜੋ Punjab Pavilion ਦਾ ਸਾਮਾਨ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਲਿਆ ਕੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਜਾਂ ਪਟਿਆਲੇ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਕਿਸਾਨ ਆ ਆ ਕੇ ਉਸ ਨੂੰ ਵੇਖ ਸਕਨ (ਘੰਟੀ) । ਜਨਾਬ, ਮੈਂ ਇਕ ਗੱਲ ਕਹਿ ਕੇ ਖਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਸਾਡਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਦੁਨੀਆਂ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਨਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਘਟ ਹੈ । ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਉਥੇ ਜਾਕੇ ਵੇਖੋ ਕਿ ਰੂਸ ਵਾਲਿਆਂ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਖੇਤੀ ਲਈ 72 implements ਦਿਤੇ ਹਨ, ਚੀਨ ਨੇ 40 ਦਿਤੇ ਹਨ ਪਰ ਸਾਡੀ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸੰਢਿਆਂ ਨਾਲ ਹਲ ਵਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਕਹੀਆਂ ਨਾਲ ਖੁਦਾਈ ਕਰਦੇ ਹਾਂ। ਸਾਡਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕੀ ਮੁਕਾਬਲਾ ਹੈ । ਉਹ ਤਾਂ ਇਕੋ ਮੌਸਮ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਪਰ ਸਾਡਾ ਕਿਸਾਨ ਸਖਤ ਤੋਂ ਸਖਤ ਸਰਦੀ ਅਤੇ ਗਰਮੀ ਵਿਚ ਵੀ ਕੰਮ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਸਾਡਾ ਬਾਕੀ ਦੁਨੀਆਂ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਨਾਲ ਮੁਕਾਬਲਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ---(ਘੰਟੀ)

**श्री उपाध्यक्ष** : अब आप बैठ जाएं । बाकी का बजट पर बोल लें ।

(The hon. Member may now please resume his seat. He may make the rest of his speech on the Budget.)

**श्री राम चंद्र कामरेड** (नूर पुर) : राज्यपाल साहिब ने पंजाबी ज़बान में अपना भाषण दिया है। मुझे इस से बड़ी खुशी हुई है। इस लिये कि हमारा प्रदेश एक द्विभाषी प्रदेश है—इस में हिंदी भी पढ़ाई जाती है और पंजाबी भी। इस से पहले राज्यपाल साहिब हिंदी में भाषण पढ़ते रहे हैं इस लिये अगर वह आज पंजाबी में भाषण पढ़ते हैं तो यह बहुत अच्छी चीज़ है। मगर विधान सभा की बहस में इस से कई मसले पैदा हो गए हैं। मेरे दोस्त मान साहिब और दूसरे साथियों ने भी इस का ज़िक्र किया है। यहां यह बहुत बड़ी समस्या हमारे सामने आ गई है और वह है सूबे और ज़बान की। लेकिन मैं यह समझता हूं कि मौजूदा हालात में जब कि tempers इतने frayed हैं इस मसले का हल नहीं निकल सकता। अगर फौरी तौर पर इसे हल करने की कोशिश करेंगे तो लाज़मी तौर पर खून खराबा होगा और बदअमनी होगी। इस लिये मैं आप की विसातत से इस हाउस की तमाम पार्टियों के लीडरों और बाहर के लीडरों से भी दरखास्त करना चाहता हूं कि वे इस मसले को दो साल तक न छेड़ें। इस मसले पर आपस में कोई ऐसा समझौता होना चाहिए—एक प्रकार से मौरेटोरियम होना चाहिए कि दो तीन साल तक *status quo* चलना चाहिए। उस के बाद इस मसले को हल करने की कोशिश करनी चाहिए। अगर ऐसा न किया गया तो वही हाल होगा जिस का ज़िक्र इकबाल के शेर में आता है :

न समझोगे तो मिट जाओगे ऐ हिन्दोस्तां वालो,
तुम्हारी दास्तां तक भी न होगी दास्तानों में।

यही हाल पंजाब का भी होगा। दानशमन्द लीडरों के तौर पर हमारा यह फर्ज़ है कि इस मसला को अमन और शान्ति के साथ हल किया जाय। इस लिये इसे कुछ अर्सा के लिए cold storage में डाल देना चाहिए और एक दूसरे के साथ मिल कर शान्ति से इस का हल निकालना चाहिए।

(*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair*)

स्पीकर साहब, मैं गवर्नमेंट को थोड़ी सी बधाई भी देना चाहता हूं कि उन्होंने पंजाब तथा पैप्सू की सेवाओं का एकीकरण किया है और यह काम काफी हद तक सम्पूर्ण हो गया है। यह ठीक है कि कुछ शिकायतें रह गई हैं लेकिन वह रह ही जाया करती हैं। उम्मीद है कुछ अर्से में वे भी हल हो जाएंगी। इस के साथ ही हमारे सूबे में मोटरें, कपड़ा, हौज़री, साइकल और सलाई की मशीनों के काम में तरक्की हुई है। अनाज की पैदावार बढ़ी है, ऐलोमीनियम, कास्टिंग और conveyors बनाने में तरक्की हुई है। Antibiotics दवाइयां बनाने का काम शुरू हो रहा है। सड़कों और स्कूलों की तादाद में बढ़ावा हुआ है। खेती की पैदावार बढ़ी है और मैं यह कहना चाहता हूं कि देहली-चंडीगढ़-कुल्लू air service चलाने में गवर्नमेंट ने जो हिस्सा लिया है वह बहुत प्रशंसनीय है। इस के लिये मैं सरकार का शुक्रगुज़ार हूं। De-luxe बसें जारी करके ट्रांस्पोर्ट के महकमा ने एक तरक्की का कदम उठाया है और दूसरों के लिये भी मिसाल कायम की है। जब मैं ये सब बातें कहता हूं तो इस का मतलब यह नहीं है कि मैं सारी सूरतेहाल से मुतमैयन हूं। बल्कि मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि backward areas के लिये गवर्नमेंट ने कोई कदम नहीं उठाया। पिछले दिनों हमारा एक वफद Deputy चेयरमैन

प्लैनिंग कमीशन गवर्नमेंट ग्राफ इंडिया को मिला और उन से मांग की कि पहाड़ी इलाकों की development के लिए एक काउंसिल बनाई जाय, और इस लिये अढ़ाई करोड़ रुपये दिये जायें। प्लैनिंग कमीशन के Deputy Chairman श्री कृष्णमाचारी ने बताया कि हम ने 6 करोड़ रुपया जो पहाड़ी इलाकों के लिये पहले दिया है वही खर्च नहीं होता, और कैसे दें। छ: सात करोड़ में से अभी तक अढ़ाई करोड़ रुपया पहाड़ी इलाकों पर खर्च हुआ है, ज्यादा रुपया कैसे दें। पिछले दिनों मरकजी प्लैनिंग कमिशन की तरफ से सरदार नवाब सिंह पंजाब में तशरीफ़ लाए तो उन्होंने हमारी तजवीज़ के मुताबिक मशवरा दिया कि पहाड़ी areas के लिये एक Development Council बनाई जाए और इन की development पर दो करोड़ रुपये खर्च किये जायें, तो पचास लाख रुपया हिन्द सरकार मदद देगी। मगर पंजाब सरकार की ओर से अभी तक इस सिलसिले में कोई कदम नहीं उठाया गया। गवर्नमेंट ग्राफ इंडिया ने यह भी कहा था कि अगर 2 करोड़ रुपया खर्च करें तो 50 लाख रुपया हम भी देंगे। उस का क्या बना, अभी तक मालूम नहीं हो सका।

मैं यह भी अर्ज़ करना चाहता हूं कि जहां तक प्रदेश में स्कूल बने हैं, सड़कें बनी हैं, यह बहुत अच्छा काम है। लेकिन मैं अर्ज़ करता हूं कि पिछले आठ साल में जितना खर्च इस सिलसिले में हुआ है उस का मुकाबला अगर पहाड़ी इलाके में की गई development के साथ किया जाए तो पता चलेगा कि पहाड़ी इलाके में कितनी कम सड़कें बनी हैं। मुझे एक कमेटी में काम करने का मौका मिला। वहां पर महकमों के अफसरों को पूछने पर मालूम हुआ कि department वालों को पता ही नहीं कि backward areas की development के लिये सरकार की कोई policy है। हमें बताया गया कि 331 स्कूल कांगड़ा में और 55 स्कूल अमृतसर में खोलने चाहिएं ताकि saturation point पर पहुंच जाएं। और पूछे जाने पर उन्होंने बताया कि कांगड़ा में 55 स्कूल खोले और अमृतसर में 25। यानी कहां 1 और 6 की proportion की सिफारिश और कहां। और 2 का अमल। इस लिये मैं कहता हूं कि backward areas को आगे लाने के लिये कोई कोशिश नहीं हो रही है। सिर्फ उन्हीं इलाकों में सड़कें बनाई गई हैं जहां गवर्नमेंट आफ इंडिया की तरफ से खुदाई का काम चल रहा है या मौजूदा ग्रुप के एक खास मेम्बर को खुश करने के लिये एक सड़क बनाई गई है।

यहां पर चौधरी सूरज मल वज़ीर P.W.D. ने जिक्र किया कि हरियाना में Engineering College खुल रहा है। और बहुत सा रुपया तरक्की पर खर्च हो रहा है। हमें खुशी है, लेकिन इसी वजह से हम कहते थे कि पहाड़ी रीजन अलग होना चाहिए ताकि कांगड़ा और पहाड़ी इलाकों की development विशेष तौर पर हो सके। कांगड़ा में Polytechnic स्कूल खोला जाना चाहिए। मेरी बहन साथ बैठी हैं। यह कहती हैं कि हमीरपुर में खोला जाय। मैं कहता हूं कि नूरपुर में भी खुलना चाहिए। दीवाना साहब मुझ से नाराज़ हो गए। कहने लगे पटियाला के teachers को तरक्की नहीं दी जाती, कामरेड साहिब हमारा साथ नहीं देते। लेकिन मैं अर्ज़ करता हूं कि पिछले दिनों teachers भरती करने थे तो 250 में से कांगड़ा को

[श्री राम चन्द्र कामरेड]

सिर्फ सात आदमी दिये गये। मैं ज्यादा लम्बी बहस नहीं करना चाहता। लेकिन मैं कहता हूं कि backward areas के लिये जितनी कोशिश होनी चाहिए वह नहीं हो रही। एक छोटी सी बात Food Minister साहिब से कही थी कि नूरपुर में foodgrains का डिपो खोला जाय। इस वक्त नगरोटा में है जहां कि नूरपुर से 40 मील आगे जाने और 40 मील वापिस आने का फासला, तय करना पड़ता है back movement involved है और लोगों पर 80 मील के किराये का अनावश्यक बोझ पड़ता है लेकिन यह सिर्फ इसलिये नहीं किया गया कि नूरपुर कामरेड राम चन्द्र का इलाका है। उसे बदनाम करने के लिये यह मुनसिफाना सहूलत भी न दी जाय।

सड़कों के मुताल्लिक यह पोजीशन है कि हम ने महकमा सड़क वालों से पूछा कि इस के मुताल्लिक आया पिछड़े इलाके में सड़कें बनाने की कोई set policy है। तो हमें बताया गया कि कोई set policy नहीं। At random बनाई जाती हैं। इस का मतलब यह है कि जो आदमी अपने ग्रुप के हैं उन के इलाके में सड़कें बना दी जाती हैं। इस बात का कोई ख्याल नहीं किया जाता कि पब्लिक की ज़रूरत कहां क्या है। इस से लोगों में बदज़नी फैल रही है।

राज्यपाल महोदय ने कानून और अमन का ज़िक्र किया। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि पंजाब में कानून और अमन की मिट्टी पलीद हो चुकी हैं। अग़वा, चोरी, डाके और कत्ल की इतनी वारदातें हुई हैं कि लोगों में दहशत फैली हुई है। स्पीकर साहब, मेरे इलाका के एक सरपंच हरि सिंह हैं जो अनूर के सरपंच हैं। जिन्हें श्री मेहरसिंह जी M.L.A. जो यहां बैठे हैं अच्छी प्रकार जानते हैं। वह हम दोनों को जानते हैं। उन्होंने मुझ से पूछा कि कामरेड साहिब अमृतसर की बात सुनी? एक दिन अमृतसर के एक सिनेमा की दुकानों को जबर्दस्ती लाठियों से खाली करवाया गया। पुलिस नज़दीक खड़ी देखती रही लेकिन कोई मदद के लिये नहीं आया। उस दिन मैं स्वयं अमृतसर में था और मैं ने आंखों से यह सब कुछ देखा। यह हालत है Law and Order की।

**श्री प्रबोध चंद्र** : यह किस सिनेमा की बात है? सिनेमा का नाम बताइये।

**श्री राम चंद्र** : आप को भी नाम का पता है और चीफ मिनिस्टर साहिब को भी पता है; नाम लेने की ज़रूरत नहीं

फिर, स्पीकर साहिब, इस राज में बदमाशों के खिलाफ मुकद्दमे वापस लिये जाते हैं जिस से पता लगता है कि Law and Order की हालत तसल्ली बख्श नहीं (*Interruptions*)

**Mr Speaker**: No interruptions please.

**श्री राम चंद्र कामरेड** : फिर, स्पीकर साहिब, खुश हैसीयती टैक्स का जिक्र किया गया। मैं इस के हक में हूं। मैं यह कहना चाहता हूं कि यह जो तमाम agitation हुई यह Communist Party और मुख्य मन्त्री में मिली भगत से हुई है। मुख्य मंत्री ने कांग्रेस के किसान सैक्शन और कम्यूनिस्ट पार्टी से टैक्स के विरुद्ध एजीटेशन करवाई और ऐसे हालात पैदा हो गये कि सरकार को ज़बरदस्ती करनी पड़ी और गोली चलानी पड़ी। जिस तरीके से यह मसला tackle किया गया उस के लिये हमारी गवर्नमैण्ट

ज़िम्मेदार है। गवर्नमैण्ट को इतने taxes लगाने नहीं चाहिये थे अगर वह इन के हक में न थी। मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि इस मसले को अभी तक हल नहीं किया गया। Communist भाई कहते हैं कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने वादा किया है कि वह टैक्स कम कर देंगे। अब चीफ मिनिस्टर साहिब बतायेंगे कि उन्होंने क्या वादा किया है।

एक तरफ तो खाद और passport scandals हैं और दूसरी तरफ Law and Order की पोज़ीशन भी काफी हद तक अफसोसनाक है। खाद में 90 लाख रुपया ज़ाया गया जिस से ज़ाहिर होता है कि गवर्नमैण्ट की मशीनरी में inefficiency और corruption है। चोरी छिपे माल इधर से उधर किया जाता है। 29 लाख रुपये का सोना व अफ़ीम पकड़ा गया और जो माल smuggle हुआ उसकी मालियत करोड़ों रुपये की बन जाती है। इस में किसी का हाथ हो या न हो लेकिन वहां के Superintendent, Police की ज़िम्मेदारी ज़रूर हो जाती है और मुख्य मंत्री की भी। स्पीकर साहिब, आप को याद होगा कि एक बार गाड़ियों की टक्कर हुई तो रेलवे मिनिस्टर शास्त्री जी ने इस्तीफा दे दिया। बेशक इस मामले में उन का कोई कसूर नहीं था लेकिन उन्होंने कहा कि चूंकि मैं इस accident को रोक नहीं सका इस लिये इस्तीफा देता हूं। (*Voices*: लेकिन यह चीफ मिनिस्टर इस्तीफा नहीं देंगे।)

फिर, स्पीकर साहिब, गवर्नर साहिब ने कहा है कि भ्रष्टाचार को रोकने के लिये पूरी कोशिश कर रहे हैं और 180 आदमियों को सज़ाएं दी गई हैं। आज अफसरान और मुलाज़मों को तो सज़ाएं दी जाती हैं लेकिन जिन बड़े बड़े आदमियों का इस corruption में हाथ होता है उन के खिलाफ मुकद्दमे क्यों नहीं चलाये जाते? यहां पर आये रोज़ खुले तौर पर इलज़ामात लगाये जाते हैं कि वज़ीरों ने अपने रिश्तेदारों की ज़मीनें बेचीं और ज्यादा कीमतें उन्हें दी गईं। खुले तौर पर यह कहा जाता है कि मुख्य मंत्री के लड़के ने buses की company बनाई और उसे buses का order दिया गया। यह भी खुले तौर पर इलज़ाम लगाया जाता है कि हरिजनों को जो ज़मीनें दी गईं उन की खरीद में बहुत हेरा फेरी हुई है। स्पीकर साहिब, यह जो Welfare Department है इस में जितनी corruption हुई है अगर उस की तहकीकात कराई जाए तो दुनिया हैरान रह जाएगी कि किस तरह से हरिजनों के नाम पर लोगों को लूटा जा रहा है। यहां पर corruption है, favouritism है, nepotism है। मैं आप की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि Public Service Commission ने शिकायत की है कि Public Relations Department में जो Organisers भरती किये गये हैं वे उन की मार्फत नहीं किये गये। इस से शायद यह मतलब निकलता है कि Public Service Commission सही आदमी select करने की अहलियत नहीं रखती। इस से ज्यादा तौहीन Public Service Commission की नहीं हो सकती कि Public Service Commission की तरफ से रखे गये पढ़े लिखे honest आदमियों पर मिनिस्टर साहिबान को एतबार नहीं होता। मैं favouritism की एक और मिसाल, स्पीकर साहिब, आप को देता हूं। कांगड़ा में एक Block Development Officer पकड़ा गया। उस ने हज़ारों रुपये सरकारी

